काव्य आदि में उसकी ( नायक की ), कलाओं में निपुण नायिकायें तीन प्रकार की होती हैं—१. स्वकीया, २. परकीया, और ३. सामान्या ॥ ४६ ॥

स्वकीया का लक्षण—

शील ( नम्रता ) आचार में तत्पर, साधु स्वभावयुक्त, क्षमा एवं सरलता से सुशोभित नायिका स्वकीया कहलाती है। यह मुग्धा, मध्या और प्रगल्भा—तीन प्रकार की होती है ॥ ४७ ॥

मुग्धा का लक्षण—

नववधू मुग्धा [ कहलाती है। ] वह तीन प्रकार की होती है—१. नवयौवन-विभूषिता, २. नवानङ्गरहस्या अर्थात् जिसके लिये काम का रहस्य नया हो, और ३. लज्जाप्रायरति अर्थात् जो रति में विशेष लज्जा का अनुभव करे। जैसे—॥४८॥

नवयौवना मुग्धा का उदाहरण—

[ नायिका के ] दोनों नेत्र कानों के निकट तक पहुँच गये हैं, फिर भी वे फैलते ही जा रहे हैं। स्तन घड़े के आकार के हो गये हैं, फिर भी वे ठुड्डी तक उठ जाने की इच्छा रखते हैं। नितम्ब का भार गुरु होते हुए भी अधिक गुरुतर होना चाहता है। लगता है कि मृगनयनियों की जवानी में किसी भी प्रकार तृप्ति नहीं होती ॥४९॥

नवानङ्गरहस्या मुग्धा का उदाहरण—

नायिका के वक्षस्थल पर जैसे स्वेदबिन्दुओं से युक्त यह रामाञ्च हो रहा है और जैसे इसकी तिरछी नजर नायक पर गिरता है फिर अचानक संकुचित हो जाती है, वैसे ही, लगता है कि भयपूर्वक रसास्वादन करने वाला इसका प्रकृष्ट गुणों से युक्त रमणीय चित्त भी नायक के प्रति न तो मध्यस्थ ( अनुन्मुख ) है और न दृढ़ ( उन्मुख ) है ॥ ५० ॥

लज्जाप्रायरति मुग्धा का उदाहरण—

'हे नाथ ! रुकिये, मेरे आँचल का छोड़ दीजिये और सखी के निकट [ स्थित ] इस दीपक को बुझा दीजिये।' युवा नायक नवोढा वधू की इस प्रकार की वाणी से काम व्यापार से भी अधिक प्रसन्नता को प्राप्त हुआ ॥ ५१ ॥

पुन, मुग्धा के सुरतस्वभाव को बताते हैं—

[ मुग्धा नायिका ] चूमने पर काँप जाती है और आलिङ्गन करने पर मुंह को हटा लेती है। शय्या पर बहुत देर तक दूसरी ओर मुँह करके पड़ी रहती है और रति की इच्छा भी करती है ॥ ५२ ॥

उदाहरण के रूप में इसी अर्थ का निरूपण करते हैं—

आलिङ्गन के समय नवोढा चुम्बन करने पर मुँह को जो हटा लेती है, शय्या

पर इधर-उधर जो उलटती-पलटती है, बहुत जो काँपती है और बार-बार बोलने पर भी समझ में न आने लायक जो कुछ बोलती है, वह सब अन्तश्चित्त को बहुत अधिक सुख पहुँचाता है ॥ ५३ ॥

**मुग्धा को मनाने का उपाय—**

कोमल उपायो से सान्त्वना देते हुये, अधिक डराने वाले वाक्यो से नही, अपितु बच्चो की बोली के समान वाक्यप्रबन्धो से [ नायक ] मुग्धा को मना ही लेता है ॥ ५४ ॥

**मुग्धा को मनाने का उदाहरण—**

'हे मुमुखि ! तालाब के किनारे से घूमती हुई भौरो की यह पंक्ति कमल से विमुख होकर, मै समझता हूँ, तुम्हारे मुँह के रस को पीने की इच्छा से इधर ही आ रही है।' ऐसा पति के कहने पर बाला नायिका ने कुछ डर कर अपने कन्धे को घुमा लिया और पति ने बहुत देर तक उसके मुख कमल को चूमा ॥ ५५ ॥

**मुग्धा के मान का ढंग—**

यदि [ मुग्धा ] अपने प्रिय पर, उसके अन्य स्त्री का सेवन करने पर, क्रुद्ध हो जाती है तो उसके ( प्रिय के ) आगे रोती है, किन्तु थोड़ा ही मनाने पर मान जाती है ॥ ५६ ॥

**उसी का उदाहरण—**

नायक के किसी अन्य दोष को न जानती हुई नव-वधू पहले दोष को ही जनाकर क्रोध करके बहुत रोती है। धूर्त नायक उसके आँसुओ को अच्छी तरह से पोछ कर और उसके अधर-पुट को चूम कर उसे प्रसन्न कर देता है ॥ ५७ ॥

**मध्या का लक्षण—**

आरूढयौवना, प्रादुर्भूतमनोभवा, किंचित्प्रगल्भवचना और विचित्रसुरता नायिकायें मध्या [ कहलाती है।] जैसे—॥ ५८ ॥

**मध्या के सभी ( चारो ) गुणों का उदाहरण—**

[ नायिका के ] चञ्चलपुतलियो से युक्त नेत्र मुनियो की दृष्टि को भी समाप्त कर देते है [ अर्थात् उन्हे अन्धा कर देते है]; दोनो स्तनो से आक्रान्त हृदय किसे अहृदय नही कर देता [ अर्थात् सबका हृदय हर लेता है ], उसकी मन्द गति ( चाल ) कामी-जनो की गति को अवरुद्ध कर देती है। अहो ! यौवन-काल में तन्वङ्गी के सब अङ्ग समान रूप से विजय प्राप्त करते है ॥ ५६ ॥

**प्रादुर्भूतमनोभवा मध्या का उदाहरण—**

[ नायिका की ] दृष्टि प्रियतम से अत्यन्त स्नेह करने लगी है; वाणी मे चतुरता

आ गई है; हाथ अन्य कर्मों को छोड़ कर बालों की माला गूँथने में लगे रहते हैं, बार-बार मुँह खोलने (हँसने-बोलने) लगी है और लीला एवं अलस से भरी हुई चाल हो गई है। 'हे सुन्दर भौंहों वाली! मन को भाने वाली, तुम्हारी यह दशा अचानक कैसे हो गई है?' ॥ ६० ॥

### किंचित्प्रगल्भवचना मध्या का उदाहरण—

'हे सुभग! क्या तुम आलिङ्गन के लिये उत्कण्ठित कुरबक वृक्ष नहीं हो? क्या तुम कामिनी की मुखमदिरा के इच्छुक और सदा हृदय पर शोभित होने वाले केसर भी नहीं हो? तो निश्चय ही तुम अशोक वृक्ष हो और तुम्हारे लिये पाद-प्रहार ही उपयुक्त है।' इस प्रकार किसी नायिका ने अपने प्रियतम से परिहास द्वारा सुन्दर वचन कहा ॥ ६१ ॥

टिप्पणी यह कविसमय (कविप्रसिद्धि) है कि कुरबक स्त्रियों के आलिङ्गन से, केसर उनके मुख की मदिरा से, और अशोक उनके पाद-प्रहार से पुष्पित एवं विकसित होता है।

निम्नलिखित श्लोक द्रष्टव्य है—

'स्त्रीणां स्पर्शात् प्रियङ्गुर्विकसति बकुलः सीधुगण्डूषसेकात्
पादाघातादशोकस्तिलककुरबकौ वीक्षणालिङ्गनाभ्याम्।
मन्दारो नर्मवाक्यात् पटुमृदुहसनाच्चम्पको वक्त्रवाताच्—
चूतो गीतान्नमेरुर्विकसति च पुरो नर्तनात्कर्णिकारः ॥''

—मेघदूत २.१८ में मल्लिनाथ के द्वारा उद्धृत

### विचित्रसुरता मध्या का उदाहरण—

प्रिय के साथ सुरत के समय प्रवृद्धकामा मृगनयनी ने इस प्रकार की अपूर्व चतुरता दिखाई कि अनेक बार उसके रतिकूजन का अनुकरण करते हुये घर के सैकड़ों कबूतर उसके शिष्य-से प्रतीत हुये ॥ ६२ ॥

### मध्या की प्रेमोत्सररति के स्वरूप का निरूपण—

[मध्या नायिका] प्रिय का प्रगाढ आलिङ्गन करती है, रतिकाल में प्रिय को जैसे पान ही कर जाती है, आलिङ्गन के समय उसके अङ्गों में समा-सी जाती है और आनन्द में मोह को प्राप्त-सी हो जाती है। जैसे—॥ ६३ ॥

### उसका उदाहरण—

सुरत के समय बहुत देर तक आनन्दपूर्वक अनेक प्रकार की क्रीड़ायें करने के

बाद अत्यन्त आन्तर आनन्द से आँखें मूँद लेने वाली, प्रस्वेदयुक्त गालों वाली यह सुन्दरी किसी प्रकार सो गई है, ऐसा समझ कर आलिङ्गनरूप-प्रबल-कामप्रयुक्त विमर्दन से शिथिल शरीर वाला सुन्दर नायक भी धीरे-धीरे वैसे ही साथ ही सो गया ॥ ६४ ॥

### मध्या नायिका के तीन भेदों का स्वरूप—

[ मध्या नायिकाओं में ] धीरा वह है जो अपराधी प्रिय से क्रोध से वक्रोक्ति के द्वारा बोलती है। मध्या वह है जो उपालम्भपूर्ण वचनों से बोलती है, और अधीरा कटु वचन बोलती है ॥६५ ॥

### उनमें से धीरा-मध्या का उदाहरण

[ नायिका कह रही है—] हे प्रिय ! तुमने जो कुछ किया है, वह यही मालूम हो गया। उसके ( अन्य स्त्री ) पास जाकर बहुत देर तक उसके साथ तुम गाढालिङ्गन में बद्ध रहे जिससे तुम्हारा सुन्दर चन्दन छूट गया है, जल्दी में उसकी आँखों का चुम्बन लेने से तुममें काजल लग गया है ॥ ६६ ॥

### मध्या-मध्या का उदाहरण—

'हे नाथ ! तुम पर मेरे क्रोध करने पर चन्द्रमा भी सूर्य के समान [ उष्णता-दायक ] हो रहा है; कमल अङ्गाररादि का काम कर रहे हैं; कदली का शीतल खण्ड भी अग्नितुल्य हो रहा है, यह जो कोई अमृतमय समय ( वसन्त आदि ) है वह भी अब विषैला हो रहा है। हे धूर्त ! तुम्हें धिक्कार है।' ऐसा कहती हुई और आँसू बहाती हुई अबला ( नायिका ) मूर्च्छित हो गई ॥ ६७ ॥

### अधीरा-मध्या का उदाहरण—

हे धूर्त ! तुम्हारे मन में तो तुम्हारे सैकड़ों मनोरथों के साथ बनावटी भावों से सुन्दर लगनेवाली वही प्रिया बसी हुई है। यहाँ ( तुम्हारे मन में ) मेरे लिये तो कोई स्थान ही नहीं है। इसलिये पैरों पर गिरने का नाटक रचाना व्यर्थ है ॥ ६८ ॥

### प्रगल्भा का लक्षण—

प्रगल्भा नायिका लब्धायति, समस्तरतिकोविदा, आक्रान्तनायका और विराज-द्विभ्रमा [ चार प्रकार की ] होती है जैसे—॥ ६९ ॥

### लब्धायति प्रगल्भा का उदाहरण—

[ नायिका किसी सखी से कहती है—] हे सखि ! यह वही कमलिनी है जिसके मृणालदण्ड को लेकर प्रिय मेरे कुचतट पर नवोदित ताराओं के समान कान्तिवाला हार बनाते हैं तथा यह वही बड़े यत्न से मेरे केश में लगाया गया बन्धूक पुष्प है जो सभी

दिशाओं को जीतने की इच्छा वाले पुष्प-धन्वा कामदेव के बाण की शोभा धारण करेगा ॥ ७० ॥

### समस्तरतिकोविदा प्रगल्भा का उदाहरण—

[ नायिका अपनी सखियों से कहती है— ] हे सखियों ! तुम्हारे अवधारण के लिये मैं उस सुरत का वर्णन कर रही हूँ जिसमें बहते हुये पसीने से चन्दन धुल जाता है, रुक-रुक कर बोलने (सीत्कार करने) से नूपुर का शब्द छिप जाता है और शीघ्र ही सभी विषय सुरत एकाग्रता को प्राप्त हो जाते हैं। शेष बातें तो लोकसामान्य हैं अर्थात् संसार के सभी लोगों के सुरत में पाई जाती हैं ॥ ७१ ॥

### आक्रान्तनायका प्रौढा (प्रगल्भा) का उदाहरण

'हे विलासी स्वामी ! [ मेरे ] बालों का सँवार दो, ललाट पर का तिलक ठीक कर दो, हे प्राणनाथ ! स्तनों पर टूटे हार को फिर जोड़ दो।' सुरत के अन्त में चन्द्रवदनी [ नायिका ] ने ऐसा कहा और नायक के द्वारा उस प्रकार ( उसके कथन के अनुसार ) स्पर्श किये जाने पर वह पुलकित होकर पुनः रति के लिये तैयार हो गई ॥ ७२ ॥

### विचित्रविभ्रमा प्रगल्भा का उदाहरण—

यह नायिका अपने मधुर वचनों से, अपनी सुन्दर भौंहों की भङ्गी से, अपनी उँगलियों के इशारों से, काम के बन्धु ( सहायक ) अपने अलसयुक्त अङ्गों के सञ्चालन से और अत्यन्त विकसित अपने नेत्रप्रान्तों द्वारा बार-बार अवलोकन से त्रिभुवनविजय में कामदेव की सहायता कर रही है ॥ ७३ ॥

### रताकुल प्रौढा के स्वरूप का निरूपण—

रति-व्यापार में व्याकुल न होने वाली यह ( प्रौढा नायिका ) अपने प्रिय के अङ्गों में पिघल-सी जाती है। अत्यन्त रस में लीन होने के कारण यह नहीं समझ पाती कि *'यह कौन है ?', 'मैं कौन हूँ' या 'सुरत क्या है' ?* ॥ ७४ ॥

### उसका उदाहरण—

हे सखि ! वे स्त्रियाँ धन्य हैं जो प्रियतम के सम्पूर्ण शरीर से लिपट जाने पर भी महान् धैर्य धारण करके मुग्ध होने की क्रिया में प्रगल्भता दिखाती हैं। [ मेरी तो यह दशा है कि ] प्रिय के कमलकरों द्वारा वस्त्र हटाते ही मुझे स्मरण नहीं रह जाता कि 'यह ( नायक ) कौन है ?' या 'मैं कौन हूँ ?' या 'यह सुरत क्या है ?' ॥ ७५ ।

**धीरा प्रगल्भा का लक्षण—**

धीरा प्रगल्भा वह है जो उसके ( नायक के ) अपराध करने पर भी क्रोध से उसका आदर करती है। [ क्रोध के ] आकार को छिपा करके वह सुरत कार्य में उदासीन हो जाती है। जैसे— ॥ ७६ ॥

**धीरा प्रगल्भा के रोष का उदाहरण—**

[ नायक नायिका से कह रहा है— ] बहुत अधिक औपचारिकता के बालुयें से युक्त जो तुम्हारे वचन है, दूर ही से तुम्हारा यह जो आदरपूर्वक उठना है, अपने हाथ से रखा गया यह जो पृथक् आसन है और इसी प्रकार बराबर सखी की ओर रहने वाली तुम्हारी जो दृष्टि देख रहा हूँ उससे तो हे कमलनयनी ! मुझे शंका होती है कि तुम्हारी मुझ पर कोई विशेष अप्रसन्नता है ॥ ७७ ॥

**अपराधी नायक की प्रगल्भा [ नायिका ] का उदाहरण—**

नायिका ने, वस्त्र की गाँठ को खोलते हुये नायक के हाथ को जो नहीं रोका, अधर को बार-बार काटने पर भी ( चूमने में ) भौंहें जो टेढ़ी नहीं की, तथा उसके आलिङ्गन करने पर निःशङ्क जैसे अपना सम्पूर्ण शरीर जो उसने सौंप दिया, इन अनुकूल व्यापारों से ही मानिनी [ नायिका ] ने अपना महान् क्रोध व्यक्त कर दिया ॥ ७८ ॥

**मध्या प्रगल्भा और अधीरा प्रगल्भा का लक्षण—**

मध्या प्रगल्भा व्यङ्ग्यभरे अप्रिय लगने वाले प्रिय वचनों से नायक पर चोट करती है, लेकिन अधीरा प्रगल्भा क्रोध से तर्जना देकर प्रिय को मारती है। जैसे— ॥ ७९ ॥

**मध्या प्रगल्भा का उदाहरण—**

[ नायिका नायक से कह रही है— ] 'हे कामुक ! झूठ बोलने से कोई लाभ नहीं है; रुको, मुझे बहुत पहले से सब कुछ मालूम हो चुका है। अब तुम उसी ( नायिका ) के पास जाओ जिसके रागप्रचुर नखचिह्न और हाव-भाव ने तुम्हारे हृदय में स्थान बना लिया है। निश्चय ही सीधे-सादे व्यवहार वाली मुझसे तुम्हारा क्या काम ( प्रयोजन ) है ॥ ८० ॥

टिप्पणी—यहाँ 'राग' शब्द का 'अनुराग' और 'रंग' दोनों ही अर्थ है।

**अधीरा प्रगल्भा का उदाहरण—**

'तुमने उसे बहुत देखा' ऐसा कह कर भुजाओं की माला से [नायक को] खूब कस कर बाँध कर, 'हे शठ, उसे तुम फिर देखोगे ?' इस प्रकार कठोर वाणी से फटकार कर

और डरा कर, सखियों के सामने ही, अपने दोषों को छिपाने वाले प्रियतम को बजते हुये नूपुरवाले चरणों से प्रहार करके मानिनी ने 'अशोक' कर दिया ॥ ८१ ॥

टिप्पणी—कविप्रसिद्धि, द्रष्टव्य ऊपर १. ६१ की टिप्पणी।

चूंकि मुग्धा और पुनर्भू नायिका [सदा] समान आकार (स्वभाव) की होती हैं, इसलिये दोनों का अन्तर बहुत सूक्ष्म होने के कारण कवियों ने उनका वर्णन नहीं किया है ॥ ८२ ॥

नायक के प्रेम के अनुसार मध्या और प्रगल्भा दो प्रकार की होती है एक ज्येष्ठा और दूसरी कनिष्ठा ॥ ८३ ॥

कलाओं में प्रवीण नायक अनुराग युक्त होने पर भी बाधा और स्नेह से प्रायः उसके (नायिका के) प्रति चेष्टा करता है। जैसे ॥ ८४ ॥

उसका (पूर्वोक्त श्लोक के अनुसार ज्येष्ठा और कनिष्ठा नायिकाओं का एकत्र) उदाहरण—

तुम्हारी आँखों को नील कमल समझ कर भ्रमरी वहीं आ रही है, मैं उसे रोक दूँ।' ऐसा कह कर युवा नायक ने नायिका की दोनों आँखें बन्द करके [समीपस्थ] अत्यन्त पुलकायमान कपोलमण्डल वाली अन्य नायिका को धीरे से चूम लिया ॥ ८५ ॥

स्वीया नायिका का लक्षण—

जो सुख दु:ख, तथा मरण में नायक का साथ नहीं छोड़ती, वह स्वीया कहलाती है। ऐसी नायिका से पुण्यवालों को ही प्रेम होता है ॥ ८६ ।

दो प्रकार की अन्यदीया [नायिका] का लक्षण—

अन्यदीया दो प्रकार की होती है—कन्या और ऊढ़ा। दोनों ही प्रिय होती हैं। वे देखने या सुनने मात्र से भी कामातुर हो जाती है ॥ ८७ ॥ जैसे—

कन्या का उदाहरण—

नयी नायिका ने अपने प्रिय को कुछ सुन्दर, स्निग्ध, कुछ टेढ़ी, कुछ चपल और कामदेव के बाणों का उपहास करने वाली नजरों से कुछ इस प्रकार देखा कि विलास कुशल सखियाँ भी अत्यन्त आश्चर्यचकित हो गईं ॥ ८८ ॥

कामातुर अन्यदीया कन्या का उदाहरण—

अन्यदीया नायिका ने बाहर [नायक] मनोरम स्वर सुन कर ऐसे देखा कि उसके कानों और आँखों में तिल भर भी अन्तर नहीं रहा ॥ ८९ ॥

प्रिय के दर्शन से रति-सुख प्राप्त करने वाली परवधू का उदाहरण—

जो 'सुन्दर है' ऐसा बहुत दिनों से सुना था, उस नायक को देख कर रति-सुख को

प्राप्त, बन्द नेत्रों वाली अन्त-पुर की किसी वधू के निश्चेष्ट शरीर को देख कर वहाँ के भृत्य उसके (स्वामी के) विधुर होने के भय से काँपने लगे ॥ ९० ॥

**नायक के गुणों का वर्णन सुनने से अत्यन्त अनुरक्त परवधू अपने चित्त से कहती है—**

हे चित्त! जिसका वर्णन सुनने से कृशता, अनिद्रा और सन्ताप आदि बहुत अधिक उत्पन्न होते हैं, उसी दुर्लभ प्रियतम को क्यों देखना चाहते हो? ॥ ९१ ॥

प्रिय का दर्शन साक्षात्, चित्र में या स्वप्न में—तीन प्रकार से होता है। उसी प्रकार उसका श्रवण भी देश में, समय पर या हाव-भाव से होता है। जैसे— ॥९२॥

**[ प्रिय के ] साक्षात् दर्शन का उदाहरण—**

यह सच है कि घर-घर में प्रियतम है जिनकी भुजाओं के आलिङ्गन की क्रिया से मृगनयनियाँ उछलते हुये स्वच्छ मोहरूपी जलवाली हो जाती हैं, लेकिन यहाँ तो कोई दूसरा ऐसा प्रिय है जिसे देख लेने पर भी निश्चय ही प्रस्वेद, जँभाई, कम्पन, भय इत्यादि के द्वारा शरीर किसी विचित्र दशा को प्राप्त हो जाता है ॥ ९३ ॥

**चित्र में प्रिय को देख कर नायिका अपनी सखी से वर्णन कर रही है—**

हे सखी! यह विचित्र बात है कि कामदेव के समान वह (प्रिय) चित्र में होने पर भी मेरी लज्जा को जड़ से उखाड़ कर मन को उत्कण्ठित कर रहा है। ९४ ।

**मुग्धा के स्वप्न में आये हुये प्रियतम के ऊपर प्रणयकोप के विलास से सुशोभित उसकी चेष्टा का उदाहरण—**

स्वप्न में प्रियतम के आने पर उसके हाथ के स्पर्श से रोमाञ्चयुक्त अपनी शरीरलता से अपना भाव सूचित करके क्रोध से 'हे प्रिय! मुझे मत छूओ' इस प्रकार अचानक शून्य में बार-बार बोलती हुई मुग्धा नायिका पर उसकी सखियों ने हँसा नहीं अपितु चिन्तित होकर बहुत अफसोस किया ॥ ९५ ॥

**महल आदि में प्रविष्ट नायक को देख कर एकान्त सखी सुन्दरी नायिका से कहती है—**

हे प्यारी सखी! विशाल एवं प्रज्वाल्यमान दीपकों से युक्त, कमलों से शोभित तथा आनन्ददायक भवन और सुन्दर गीत यह तुम्हारा सब कुछ व्यर्थ है, यदि वह (नायक) यहाँ (तुम्हारे पास) निवास न करे ॥ ९६ ॥

**परम आनन्द उत्पन्न करने वाले चन्द्रोदय आदि को देख कर एकान्त सखी उसके (नायक के) अभिप्राय को बताती है—**

हे सुन्दर शरीर वाली सखी! ऐसे समय में जब कि कैरवसमूह विकसित हो चुका है, तालाब से होकर शीतल समीर बह रहा है, चन्द्रमा आकाश को चूम रहा है, उसके (नायक के) बिना तुम्हारी रति (आनन्द) कैसी है? ॥ ९७ ॥

भङ्गीभणिति ( चातुर्यपूर्ण उक्ति ) का उदाहरण—

यदि तुमने उस युवक ( नायक ) को देखा नही अथवा उसका अच्छी तरह आलिङ्गन नहीं किया तो तुम्हारी आँखों का सारा अञ्जन और स्तनों पर [ चन्दन, केशर और कस्तूरी आदि से ] किया गया शृङ्गार व्यर्थ है ॥ ९८ ॥

प्रिय के पास आई हुई अन्यदीया कन्या के स्वरूप का निरूपण—

अन्यदीया कन्या अनुरक्त होने पर भी देखते और बात करते हुये उस ( नायक ) को एकान्त में भी लज्जा के कारण न तो खुल कर देख पाती है और न उससे बात कर पाती है ॥ ९९ ॥

उसका उदाहरण—

बार बार देखने की इच्छा रखती है पर ठीक से देख नहीं पाती। नायक के आदर-पूर्वक बोलने पर भी बोलना चाहती है परन्तु बोल नही पाती। इस प्रकार लज्जा और काम के मिश्रण से बाला अपने प्रियतम मे सुन्दर, एक अन्य विशेष, रस ( आनन्द ) उत्पन्न करती है ॥ १०० ॥

प्रेम की अभिव्यक्ति के लिए नायिका के मन की बात जानने वाली सखी नायक से बात करती है अथवा नायक नायिका की सखी से बात करता है। जैसे—॥ १०१ ॥

नायक के प्रति अभिप्राय को बताने वाले सखीवाक्य का उदाहरण—

हे नृपचन्द्र ( चन्द्रमा के समान पुरुष )! कण्टकित (कण्टकयुक्त, रोमाञ्च के कारण कण्टकित ) पतले शरीर वाली, लज्जा से मुकुलित ( बन्द ) नेत्रो वाली यह बाला कुमुदिनी के समान तुम्हारे कर ( हाथ, किरण ) का स्पर्श चाहती है ॥ १०२ ॥

टिप्पणी—सभी विशेषण बाला और कुमुदिनी दोनों के लिये युक्त हैं।

[ नायिका की ] सखी के प्रति नायक का वाक्य—

चन्द्रमा की ये किरणें जो जला रहो हैं, पूर्ण विकसित कमल से होकर आने वाली हवा जो सम्मोहित कर रही है और इस शरीर में जो पसीना हो रहा है, हे सुन्दर शरीरवाली! यह सब तुम्हारी अत्यन्त क्षमाशील सखी का ही दोष है ॥ १०३ ॥

मुग्धा की चेष्टाओं का लक्षण—

कान्त को न देखती हुई-सी वह ( मुग्धा ) आँखें फाड़-फाड़ कर देखती है तथा उसके ( नायक के ) दूर से ही दिखाई पड़ने पर भी सखी का अच्छी तरह से आलिङ्गन करती है ॥ १०४ ॥

बिना किसी कारण के हँसती हुई [ नायिका ] सखी से कुछ बोलती है और किसी बहाने से अपने किसी सुन्दर अङ्ग को खोल देती है ॥ १०५ ॥

वह ( मुग्धा ) सखी के द्वारा रखी गई माला की करधनी आदि बनाती है तथा अङ्गों के सुन्दर हाव-भावपूर्ण सञ्चालन से मन को अच्छी लगने वाली चेष्टायें करती है ॥ १०६ ॥

**प्रियतम के प्रति [ नायिका के ] अनुरागपूर्ण दृष्टिविशेष का उदाहरण—**

उसी प्रिय के सामने आने पर और अनेक बार उसके बोलने पर भी मृगाक्षी नायिका मुँह नीचा करके चुप बैठी रही, और चञ्चल तथा लीला के कारण चलायमान दृष्टि से उसी नायक को इस प्रकार देखा मानो उसकी दृष्टि ने उसकी श्रवणशक्ति का उल्लङ्घन कर दिया है ॥ १०७ ॥

**प्रियतम को लक्ष्य करके अनुराग को व्यक्त करने वाले प्रियसखी के आलिङ्गन का उदाहरण—**

अपने प्रिय को दूर से ही देखने पर उसके मुँह की ओर अपनी दृष्टि लगा कर काम-भाव को न रोक सकने वाली नायिका ने अपनी सखी का गाढ़ आलिङ्गन किया; जिसकी ( नायिका की ) शरीररूपी छड़ी को तिरछी घुमाने से कठिन और गोले स्तनों के दबाव या रगड़ से मोतियों की माला टूट गई है और कपोल पुलकित एवं प्रस्वेद से सुशोभित हो गये है ॥ १०८ ॥

**उत्कट काम से उत्पन्न चेष्टा के उदाहरण तीन श्लोकों से बताते हैं—**

[नायिका] प्रिय को देख कर बिना किसी कारण [redacted] जो हंसती है और निष्कारण ही जो सखी से बात करती है, उससे वह अपने को उसके ( नायक के ) अधीन हुई बताती है ॥ १०९ ॥

उभड़े हुए कन्धे की कान्ति से सुशोभित भुज-लता को ऊपर उठा कर आँखें कुछ टेढ़ा करके तन्वङ्गी ( नायिका ) का वह कान खुजलाना विजय ( शोभा ) को प्राप्त हो रहा है, जिसमें हिलते हुए स्थूल स्तनों पर चलायमान मोतियों की माला सुन्दर लग रही है और उँगलियों के अगले भाग से सञ्चालित वेणी एवं कङ्कण के शब्द कामदेव को आमन्त्रण दे रहे हैं ॥ ११० ॥

नायिका प्रिय को देख कर फूल की माला, आभूषणों, और करधनी को कुछ सँभालती है और फिर अपने सुहृत् कामदेव के आवास के तुल्य अपने प्रत्येक अङ्ग को दे देती है ( समर्पण कर देती है ) ॥ १११ ॥

नायक के दिखलाई पड़ने पर हृदय में निवास करने वाली नायिका अत्यन्त प्रसन्नता से, जँभाई लेने से उल्लसित दाँतों के किरण समूह वाले, लटकती हुई मुक्तामाला के सूत्रों वाले, और ऊपर मिलती हुई भुजवल्लरियों के वलय से अतिविस्तृत द्वारतोरण के रूप में खड़ी रही ॥ ११२ ॥

अन्योढा भी उत्कट काम-भाव होने पर यह सब कुछ करती है। फिर बेहाल होकर वह स्वयं प्रिय के पास चली जाती है। जैसे—॥ ११३ ॥

उसके ( अन्योढा के ) वचन का उदाहरण—

मै सखियो के कथन का उल्लंघन करके, उचित लज्जा को एकदम छोड़ कर, सम्पूर्ण भय का त्याग करके और अपने सौभाग्य का अभिमान छोड़ कर निश्चय ही केवल कामरूपी गुरु की आज्ञा लेकर सम्पूर्ण विलासियो के समूह मे चूडामणि के समान [ श्रेष्ठ ] तुम्हारे पास आई हूँ ॥ ११४ ॥

प्रिय का दर्शन होने पर इसके ( अन्योढा के ) सुखानुभव का स्वरूप—

प्रिय का दर्शन होने पर तन्वङ्गी [ अन्योढा ] की आँखें आनन्द से बन्द हो जाती हैं, नितम्ब प्रस्रवित ( गीला ) होने लगता है और शरीर काँपने लगता है। जैसे—॥ ११५ ॥

उसका उदाहरण—

संकेतस्थल पर प्रिय के मिलने पर कौतुक के कारण अबला ( नायिका ) की आँखें धीरे धीरे बन्द होने लगी, वह गिरती हुई करधनी को पकडने में व्यग्र हो गई, उत्कट कामदेव के प्रभाव से जघनस्थल स्रवित होने लगा और अङ्ग-प्रत्यङ्ग कम्पन मे आबद्ध हो गये। यद्यपि प्रियतम चाटुकारितापूर्ण बातें करता था, फिर भी, रति-कार्य तो छोडिये वह प्रियतम को अच्छी तरह देखने में भी समर्थ नही हुई ॥ ११६ ॥

मुग्धा की अवस्था को बतानेवाले, नायक के प्रति कहे गये सखी के वचनों का लक्षण और उदाहरण—

कन्या मुग्ध होने के कारण बेहाल होने पर भी प्रिय से स्वयं नही मिलती। उसकी सखी उसके प्रिय से उसकी अवस्था का वर्णन करती है। जैसे—॥ ११७ ॥

हे सुभग ( सुन्दर नायक )! उसके ( नायिका के ) दीर्घ-निःश्वास निकलने पर ताप को शान्त करनेवाला कदली का पंखा व्यर्थ हो जाता है और झट से गिरे हुये आँसुओ से उसके स्तनो का मध्य भाग व्यस्त हो रहा है। तुम्हारे वियोग से उसमें इतनी कृशता आ गई है कि अकस्मात् उसकी अंगूठी कङ्कण का स्थान प्राप्त कर लेती है ॥ ११८ ॥

स्वीया नायिका अन्य [ नायक ] की शरण में नही जाती। पराङ्गना रति सुख के कारण हर लेने योग्य होती है। इसका तो केवल प्रेम ही [ उद्देश्य ] होता है जिससे यह प्रेमियो को अभिमत होती है ॥ ११९ ॥

वेश्या का लक्षण—

सामान्य ( सर्वसाधारण ) स्त्री को वेश्या कहते हैं। वह दूसरे के धन को चाहती है। उसे न गुणहीन पुरुष से द्वेष होता है और न गुणवान् पुरुष से प्रेम ॥ १२० ॥

उसका यही स्वरूप कुछ आचार्यों ने बताया है। फिर भी हम इस बलवती युक्ति से बताते है कि उसमे भी [ पुरुष के प्रति ] अनुराग होता है ॥ १२१ ॥

यदि वे ( वेश्यायें ) रागरहित हों, तो उनका सब हाव-भाव आदि व्यापार शृङ्गाराभास होने लगेगा और [ प्रश्न उपस्थित होगा कि ] क्या उनके काम-भाव को बगुलों ने चर लिया है ? ॥१२२॥

इसलिये [ यह सिद्ध होता है कि ] उनके अन्दर भी कहीं-कहीं ( किसी-किसी पुरुष में ) राग होता है। लेकिन वे हमेशा धन के लिये बनावटी हाव-भाव से ग्रामीण लोगों को मोहित करती हैं ॥ १२३ ॥

ये ( वेश्यायें ) ब्रह्मचारी, गुप्तकामुक, अपने को पुरुष मानने वाले नपुंसक, आसानी से प्राप्त धन वाले, मूर्ख, पिता के धन पर घमण्ड करने वाले इत्यादि गँवारो को जान कर पहले उनके धन को ले लेती है; फिर अपरिचित के समान उन्हें छोड़ देती है और सन्तप्त करती है। किन्तु कला और क्रीडा में कुशल उन वेश्याओं का सुरत मनोरम और अन्य स्त्रियों को भुला देने वाला होता है। जैसे— ॥ १२४–१२६ ॥

वेश्या का उदाहरण—

जिसमें पुरुष गाढ आलिंगन से नायिका के स्तनों को पीड़ित करता है, कपोलस्थल पर पसीना आ जाता है, होठ काटे जाने पर वह सिसकारी छोडती है, उनकी भौहें इधर-उधर घूमती हैं, हाथ नाचते हैं, विचित्र ढंग से चाटुकारितापूर्ण बातें करती है, जो चोट और नख-क्षत से युक्त एवं कामदेव के धैर्य का स्थान होती है, वेश्याओं के ऐसे सुरत को धन्य पुरुष ही प्राप्त करता है ॥ १२७ ॥

पुनः तीन श्लोकों द्वारा वेश्या का वर्णन—

कुलाङ्गनाओं ( स्वीया ) में नायक की ईर्ष्या नहीं होती और पराङ्गनाओं ( परकीया ) में निःशङ्क कामक्रीड़ा नहीं होती। लेकिन वेश्याओं में ये दोनों बातें खूब पाई जाती हैं। अरे, ये तो कामदेव का सर्वस्व हैं ॥ १२८ ॥

प्राचीन काल में क्रुद्ध शङ्कर के नेत्र की आग की लपट से कामदेव भस्म हो गया। लगता है वह ( कामदेव ) फिर वेश्याओं के अवलोकन से जी उठा ॥ १२९ ॥

यदि युक्तिपूर्वक उनका ( वेश्याओं का ) सेवन किया जाय तो वे आनन्द देती है, अन्यथा मार डालती है। वे स्वभाव से ही दुर्विजेय होती है। इसीलिये वेश्या को विष के समान माना गया है ॥ १३० ॥

नायिकाओं के नाम—

पूर्ववर्णित नायिकायें ही अवस्था भेद से पुनः आठ प्रकार की होती हैं—१-स्वाधीनपतिका २. उत्का, ३. वासकसज्जा, ४. अभिसन्धिता, ५ विप्रलब्धा, ६. खण्डिता ७. अभिसारिका, और ८ प्रोषितपतिका ॥ १३१-१३२ ॥ जैसे—

स्वाधीनपतिका का लक्षण—

जिसके रतिगुण से आकृष्ट पति कभी संग नहीं छोड़ता और जो विचित्र हाव-भाव से युक्त तथा अपने पति में आसक्त रहती है उसे स्वाधीनपतिका कहते हैं। जैसे— ॥ १३३ ॥

उसका उदाहरण—

[ नायक नायिका के ] स्तनो पर चन्दन आदि से लेखन (सजावट) करता है, उसके गले में हार पहनाता है, ललाट पर तिलक करता है, बालो को गालो से हटाता है—इस प्रकार सैकड़ो चाटुकारितापूर्ण कार्यों से उसके ( नायिका के ) शरीर को चारो ओर स्पर्श करता हुआ विरह के दुःख से दुःखी नायक उसका सामीप्य नहीं छोड़ता ॥ १३४ ॥

उत्का का लक्षण—

जिसके संकेतस्थल पर प्रियतम नहीं आता, वो उसके न आने के कारण को व्याकुल होकर सोचती है, उसे उत्का कहते है। जैसे—॥१३५॥

उत्का का उदाहरण—

क्या किसी अन्य प्रिया ने उन्हें रोक लिया, या मेरी सखी ने ही उन्हें उद्विग्न कर दिया, या कोई बहुत गम्भीर कारण आ पड़ा, जिससे मेरे प्रियतम नहीं आ सके। इस प्रकार विचार करके अपने कमलवत् मुख को हथेली पर रखकर मृगनयनी [नायिका] ने दीर्घ निःश्वास लिया। फिर वह बहुत देर तक रोई और उसने फूलो के हार फेंक दिये ॥१३६॥

वासकसज्जा का लक्षण—

वासकसज्जा नायिका वह है, जो अपने अङ्गों एवं रतिकक्ष को सजाकर पति के आगमन का निश्चय करके द्वार की ओर आँख लगाये रहती है। जैसे— ॥१३७॥

वासकसज्जा का उदाहरण—

डरी हुई मृगी के समान आंखो वाली नायिका ने दर्पण में अपने शरीर और मनोहर अलङ्करण को तथा दीप की लौ से पिङ्गलवर्ण हुये रतिगृह को देखकर 'आज इस प्रकार बहुत देर तक हम दोनो की कामक्रीड़ा होगी' इस विचार से आनन्दित होकर प्रिय को देखने की इच्छा से अपनी सुन्दर आंखें दरवाजे की ओर लगा दी ॥१३८॥

अभिसन्धिता का लक्षण—

जो [ पैरों पर ] पड़े हुये प्रिय को भी पहले क्रोध से झटक देती है और फिर उसके बिना बेहाल हो जाती है, उसे अभिसन्धिता कहते हैं। जैसे—॥१३९॥

अभिसन्धिता का उदाहरण—

[ एक सखी कह रही है, कि ] सखी ( नायिका ) ने पैर पर पड़े प्रियतम को कठोर वचन से जो निकाल बाहर किया, जड़ता के मारे बात तक नहीं की, केवल क्रोध को ही वह जो पकड़े रही, इस पाप का ही यह फल है, कि चन्दन और चन्द्रमा के समान कान्तिवाला उसका शरीर हिमालय की हवा और कमलतन्तु से भी बार बार जल रहा है ॥१४०॥

विप्रलब्धा का लक्षण—

जिस नायिका का प्रिय स्वयं दूती भेजकर और संकेतस्थल बताकर भी नहीं आता, उसके ( नायक के ) बिना बेहाल वह ( नायिका ) विप्रलब्धा कहलाती है। जैसे—॥१४१॥

विप्रलब्धा का उदाहरण—

प्रिय ने स्वयं दूती को भेजकर जो सकेतगृह ( मिलने का संकेतित स्थल ) बताया था, उसे बहुत देर तक शून्य पाकर बाद मे आशा टूट जाने पर सुन्दर नेत्रो वाली नायिका ने देर तक धीरे-धीरे रोकर उस स्थान पर आकर अपने प्रतीक्षण की सूचना देने के लिये बहते हुये गाढ़े अञ्जन से युक्त आंसुओं से जमीन पर मानो अक्षरो की माला बना दिया ॥१४२॥

खण्डिता का लक्षण—

उचित वस्त्र आदि से सज्जित होने पर भी जिसका प्रिय कहीं से नहीं आता, उसके ( नायक के ) न आने से सन्तप्त वह ( नायिका ) खण्डिता मानी जाती है। जैसे— ॥१४३॥

उसका उदाहरण—

वेशभूषा की सजावट के बावजूद प्रिय के न आने पर उद्विग्न नायिका उत्कण्ठित होकर रोने लगी; उसने कम्पन के साथ बार-बार उसका ध्यान किया; अश्रुयुक्त आँखों को दिशाओं की ओर किया; सखी के साथ करुणापूर्ण बातें कीं। [उस समय] मृगनयनी ने वह-वह किया जिसे वाणी से नहीं कहा जा सकता ॥१४४॥

अभिसारिका का लक्षण—

जो बहुत अधिक मस्ती या काममाव के कारण निर्लज्ज होकर प्रिय के पास जाती है, उसे अभिसारिका कहते हैं। जैसे— ॥१४५॥

उसका उदाहरण—

तन्वङ्गी नायिका ने उसके दर्शन की आकांक्षा से विद्युत्‌रूपी मेघों की आँखों से भय नहीं किया, उसकी वाणी में श्रवणसुख का विचारकर बादलों के गर्जन का कुछ नहीं गिना, उसके आलिङ्गन की इच्छा से मूसलाधार वर्षा-जन्य पीड़ा का कुछ नहीं माना। उसने प्रिय के पास अभिसार करने में बड़ी शीघ्रता की ॥१४६॥

प्रोषितपतिका का लक्षण—

जिसका पति [ लौटने की ] अवधि का निर्देश करके किसी कारण विदेश चला जाता है, अत्यन्त दुःखिनी वह [ नायिका ] प्रोषितपतिका कहलाती है। जैसे— ॥ १४७ ॥

उदाहरण—

पीले गालों ( दुर्बलता के कारण ) पर गिरी हुई केशराशि को ऊपर सँभालकर और खिसकते हुये वलय के गिर जाने के भय से हाथों को कुछ ऊपर उठाकर किसी की राह देखने में आँखें लगाये हुई, द्वार के खम्भे से लगकर बैठी हुई, लता के समान शरीरवाली नायिका का उसी समय आलिङ्गन कोई पुण्यात्मा ही करता है।

तात्पर्य यह है, कि प्रोषितपतिका नायिका उपर्युक्त प्रकार से पति की राह देखती है। राह देखते समय ही जो नायक घर पहुँच जाता है, वह बहुत भाग्यवान् है ॥१४८॥

निःश्वास, सन्ताप, सखी के साथ संलाप, चिन्ता, अश्रुपात और खेद—ये सब विप्रलब्धा, प्रोषितपतिका, उत्का, अभिसन्धिता और खण्डिता में होते हैं ॥ १४९ ॥

स्वाधीनभर्तृका विविध प्रकार की वेषभूषा से युक्त और प्रसन्न रहती है। वासकसज्जा भी इसी प्रकार रहती है, लेकिन उसका प्रिय आने वाला होता है। १५० ॥

अभिसारिका तीन प्रकार की होती है—१ कुलजा, २. मन्याङ्गना और

३. वेश्या। स्वाधीनपतिका आदि अन्य नायिकायें पूर्व-वर्णन के अनुसार ही होती है ॥ १५१ ॥

**स्वकीया और परकीया अभिसारिका का लक्षण—**

कुलजा ( स्वकीया ) अभिसारिका अपने को खूब ढँक करके, डरी हुई, लज्जा के साथ नायक के कक्ष में जाती है, किन्तु परकीया अभिसारिका चारों ओर यह देखकर कि उसे कोई देख नहीं रहा है, नायक के पास जाती है ॥ १५२ ॥

**वेश्याभिसारिका का लक्षण—**

मस्ती की अधिकता के कारण चढ़ी हुई ( फैली ) आँखों वाली, निःशङ्क होकर गहनों को बजाती हुई वेश्याभिसारिका खूब मजे में सखी के साथ नायक के पास जाती है ॥ १५३ ॥

स्वकीया तेरह प्रकार की, परकीया दो प्रकार की, और वेश्या एक प्रकार की, तथा पुनः अवस्थाभेद से वेश्या आठ प्रकार की होती है ॥ १५४ ॥

फिर ये सभी ( नायिकायें ) उत्तम, मध्यम और अधम के भेद से तीन प्रकार की होती हैं। इस प्रकार नायिकाओं के ३८४ भेद होते हैं ॥ १५५ ॥

**उत्तमा का लक्षण—**

जो नायक के दोष के अनुरूप क्रोध करती है, फिर उसके मनाने पर प्रसन्न हो जाती है, पति से बहुत प्यार करती है और गुणों द्वारा आकृष्ट की जा सकती है, उसे उत्तमा कहते हैं ॥ १५६ ॥

**उत्तमा का उदाहरण—**

[ यह नायक और नायिका के बीच वार्ता है— ]

नायक—हे प्रिये ! क्या तुम क्रुद्ध हो ?

नायिका—हे नाथ ! पराये पर कैसा क्रोध ?

नायक—हे सुन्दर भौंहोंवाली ! यह पराया कौन है ?

नायिका—तुम्हीं हो।

नायक—हे प्रिये ! मैं तो तुम्हारा दास हूँ। तुम्हारा पराया कौन है ? यह कहकर नायक पैर पर पड़ गया और तन्वङ्गी नायिका ने आनन्दित होकर उसे जमीन से उठा कर अश्रुबिन्दुओं से युक्त अपने स्तनों से लगा लिया ॥ १५७ ॥

**मध्यमा का लक्षण—**

नायक के थोड़े दोष पर भी जो क्रोध करती है, बहुत कष्ट से सन्तुष्ट होती है और किसी कारणवश प्यार करती है, उसे मध्यमा कहते हैं ॥ १५८ ॥ जैसे—

मध्यमा का उदाहरण—

क्रोध से नायिका अधरो को बहुत कँपाती है, सुन्दर कपोलो पर प्रस्वेदकरण छलकने लगते हैं, भौहे विशेष टेढ़ी हो जाती है, प्रिय के पैरो पर गिर जाने पर नायिका आन्तरिक प्रसन्नता व्यक्त करती है और नूपुरो मे उलझे प्रिय के बालो को धीरे धीरे छुड़ाती है ॥ १५९ ॥

अधमा का लक्षण—

जो बिना किसी दोष के ही पति पर क्रोध करती है और बिना मनाये ही प्रेम करने लगती है, बिना किसी कारण के प्रवृत्त होती है और जिसका चित्त चञ्चल होता है, उसे अधमा कहते हैं ॥ १६० ॥

अधमा का उदाहरण—

हे मानिनि ! यह मेरी प्रसन्नता के प्रतिकूल तुमने नया-नया कैसा मान धारण किया है, जिसके होने से तुम्हारी भौहो के विभ्रम ने कामदेव के धनुष् के वर्णन को भी मात कर दिया है, तुम्हारे कपोल की शोभा ने नवोदित चन्द्र की कान्ति का भी जीत लिया है और तुम्हारे स्तनो पर वर्तमान प्रस्वेद बिन्दुओ ने हार की भी महिमा का लुप्त कर दिया है ॥ १६१ ॥

जाति, काल, उम्र, अवस्था, भाव, काम और नायक के भेद से अन्य असख्य प्रकार की नायिकायें हो सकती है। [ ग्रन्थ के ] विस्तार के भय से उनका वर्णन नहीं किया गया है ॥ १६२ ॥

यह सब जानकर, स्वय देखकर और इस विषय के विज्ञ कवियो की विशेष उक्तियो से इन सब [ नायिकाओ ] को जानना चाहिये ॥ १६३॥

कवियो को संभोग-शृङ्गार में रोमाञ्च, कम्पन, स्तम्भन, प्रस्वेद, अश्रु, और विभ्रम का वर्णन करना चाहिये ॥ १६४ ॥

धर्म, अर्थ और काम के जानकारो का सम्बन्धी, मित्र, ब्राह्मण, राजा, नीचे और उत्तम वर्णो के लोगो की स्त्रियो, विकलाङ्गियो, सन्यासिनियो और गुप्त मन्त्रणा का इधर-उधर करने वाली स्त्रियो के साथ सहवास नहीं करना चाहिये ॥ १६५ ॥

विशेष सुन्दर इस सम्भोग शृङ्गार का इस ( उपर्युक्त ) रूप से विस्तार करता हुआ, भाव और रस में अनुरक्त कवि विद्वानो की गोष्ठीरूपी स्त्री का प्रिय होता है । १६६ ॥

श्रीमान् रुद्रभट्ट के द्वारा विरचित शृङ्गारतिलक
नामक काव्यालंकार में सम्भोग शृङ्गार
नाम का प्रथम परिच्छेद समाप्त

———

## द्वितीय परिच्छेद

**विप्रलम्भ [ शृङ्गार ] का लक्षण ( विभाग )—**

यह विप्रलम्भ नामक शृङ्गार चार प्रकार का होता है—

१. पूर्वानुराग, २. मान, ३. प्रवास और ४. करुणात्मक (करुण) ॥१॥

**पूर्वानुराग का लक्षण—**

परस्पर दर्शन से ही प्रकृष्ट और महान् प्रेम वाले नायक और नायिका का 'पूर्वानुराग' समझना चाहिये। यह ( पूर्वानुराग ) अप्राप्ति ( प्राप्ति या मिलने से पूर्व की अवस्था ) में होता है। जैसे— ॥२॥

**पूर्वानुराग से युक्त नायिका के वाक्यों का उदाहरण—**

हे मेरी सखी! चन्दन लगाने से क्या लाभ; मृणाल की शय्या मत बनाओ, कोमल ताड़ का पत्ता मत झलो, प्रफुल्ल कमलों को लगाने का आग्रह छोड़ो, [क्योंकि] मेरी कामाग्नि को प्रिय का संगम ही पूर्ण रूप से दूर करेगा ॥३॥

**पूर्वानुराग की अवस्था में स्थित नायक के स्वरूप का निरूपण—**

मैं उस कमलनयनी के उस मुख को फिर कब देखूँगा, जो कमल के तत्त्वों से निर्मित-सा है, जो चन्द्रमा के गर्भ से निकला हुआ-सा है, जो काम के बाण के अग्रभाग के तेज से बढ़ाया गया-सा है, और जो सुधारस से सींचकर रति का निवास-स्थान कर दिया गया है ॥४॥

पूर्वानुराग की स्थिति में इनके ( नायक या नायिका के ) द्वारा सेवित कमलदण्ड, कदली [ पत्र ], चन्द्रमा, चन्दन और कमल आदि भी काम के प्रभाव को शान्त करने में समर्थ नहीं होते ॥५॥

**दस अवस्थायें—**

दर्शन और वातचीत से बढ़े हुये प्रेम से व्याकुल चित्त वाले नायक और नायिका की अप्राप्ति की दशा में काम की दस अवस्थायें होती हैं ॥६॥

दोनों ( नायक और नायिका ) की अप्राप्ति ( अमिलन ) में ये दस अवस्थाय होती है : १. अभिलाष, २. चिन्ता, ३. स्मृति, ४. गुणकथन, ५. उद्वेग, ६ प्रलाप, ७. उन्माद, ८. व्याधि, ९ जडता और १०. मरण ॥७–८॥

अभिलाष का लक्षण—

जिस ( अवस्था ) में सकल्प से व्याकुल चित्त होने के कारण मिलन की आशा से उद्योग ( प्रयास ) होता है, उसे अभिलाष कहते हैं ॥९॥

उसका उदाहरण—

[नायिका] अचानक घर में जाती है, फिर बाहर चली आती है, उत्सुक होकर हास्य के साथ अपनी सखी से बात करती है, प्रिय के मुख को देखकर धीरे धीरे चलती है। इससे लगता है, कि उस मृगनयनी में कामदेव ने अपना स्थान बना लिया है ॥१०॥

चिन्ता का लक्षण

'वह प्रिय कैसे प्राप्त होगा', 'उसकी प्रसन्नता के लिये मै क्या करूं', 'वह मेरे वश में कैसे हो' इस प्रकार के विचारो को चिन्ता कहते हैं। जैसे—॥११॥

उसका उदाहरण—

'सचमुच यह प्रियतम दुर्लभ है, फिर भी मै इसे प्यार करती हूं। कोई अन्य गुरु ( सिखाने वाला ) भी नही है और इसको मेरी ओर संबोधित कराने में अत्यन्त चतुर सखियाँ भी नही है।' इस प्रकार सोचते-सोचते प्रियतम [illegible] दिखाई पड़ने पर शिथिल करधनी को बाँधती हुई मृगनयनी न तो गई, न खड़ी रही, और न उसने खिसकते हुये वस्त्र को सँभाला ही ॥१२॥

स्मृति—

जब अन्य कार्यों के प्रति द्वेष होता है, मन उसी ( नायक ) में एकाग्र रहता है, श्वासों एवं मनोरथो से ही चेष्टा होती है, तो ऐसी अवस्था को स्मृति या स्मरण कहते है ॥ १३ ॥ जैसे—

उसका उदाहरण—

[एक सखी दूसरी से कह रही है–] 'हे सखि ! दीर्घनिःश्वासों से खिन्न शरीर वाली यह बालिका चन्द्रमा की निन्दा कर रही है, कमल और केले के पत्तों से बनी शय्या पर भी सुख नही मानती, कपूर को इधर-उधर बिखरा रही है और बर्फ के घर मे भी आनन्द का अनुभव नहीं कर रही है। यह केवल ( हर समय ) किसी का ध्यान जो

करती रहती है उससे मालूम होता है कि कामदेव का मित्र कोई युवक इसके चित्त मे बैठा हुआ है ॥ १४ ॥

गुणकीर्तन—

'सुन्दरता, हँसी और बातचीत करने में उसके समान दूसरा युवक नही है।' इस प्रकार की बात जब हो, तो उसे गुणकीर्तन कहा जाता है ॥ १५॥

उसका उदाहरण—

'उसके मुख की शोभा प्रसन्न चन्द्रमण्डल के समान है, दृष्टि विस्तृत है, उसकी वाणी ने कामदेव के धनुष की टंकार को भी जीत लिया है। उसका ऐसा सौन्दर्य है।' हे सखि ! इस प्रकार सदैव प्रियतम के ध्यान में प्रसक्त मेरा चित्त महाविष का चुम्बन ( पान ) किये हुआ-सा क्यो मोह को प्राप्त हो रहा है ? ॥ १६ ॥

उद्वेग—

जब न कुछ अच्छा लगे न बुरा, कुछ भी आनन्ददायक न मालूम हो, जीने मे भी घुटन मालूम हो, तो उस अवस्था को उद्वेग कहते है ॥ १७ ॥

उसका उदाहरण—

हे सुन्दर शरीरवाली ! तुम चक्रवाकी के समान पुरोवर्ती चन्द्रमा को अग्नि का भण्डार समझती हो, कमलिनी के समान तुम ठण्डी हवा से कांपती हुई भी दग्ध हो रही हो, और बाण के समान निकलते हुये प्राणो को किसी प्रकार बलपूर्वक धारण कर रही हो। [ यह तो बताओ ] किस ( युवक ) ने तुममें कामविकार उत्पन्न कर दिया है ? ॥ १८ ॥

प्रलाप—

अत्यन्त उत्सुकता से जब मन बहुत अधिक इधर-उधर घूमता है और प्रियतम से सम्बन्धित ही वाणी निकलती है, तो उस अवस्था को 'प्रलाप' कहते है। जैसे—॥१९॥

उसका उदाहरण—

उसने ( नायक ने ) मुझे इस प्रकार देखा, लेकिन मैने उसे ऐसे नही देखा। उस सुन्दर [ प्रिय ] ने मुझसे कुछ कहा भी, लेकिन मन्दमति मैंने कुछ भी नही कहा। हे सखि ! सच बताओ, यहाँ से चला गया प्रियतम मुझसे रुष्ट तो नही हो गया ?' ऐसा कह कर कोई सुनयनी ( नायिका ) गर्दन टेढ़ी करके आँखे फाड़कर देखने लगी ॥ २० ॥

उन्माद—

जब श्वास ( दीर्घनिःश्वास ), रोने, कम्पन, जमीन पर कुछ लिखने इत्यादि से उपलक्षित व्यापार होते हैं, तो उस अवस्था को 'उन्माद' कहते हैं। जैसे—॥२१॥

उन्माद का उदाहरण—

देवी के समान कभी पलक नहीं गिराती, जमीन कुरेदती है, लम्बी साँसे लेती है, [ हमेशा ] कुछ ध्यान करती रहती है, निश्चल रहती हुई भी अत्यन्त रोमाञ्चयुक्त होकर काँपने लगती है, गोद में ली हुई वीणा को देखकर बहुत देर तक रोती रहती है। थोड़े ही दिनों में इस सुन्दर शरीरवाली ( नायिका ) को किसी ने यह सब सिखा दिया है ।२२॥

व्याधि—

*जिसमें बहुत सन्ताप और कष्ट होता है, दीर्घनिःश्वास निकलते हैं, शरीर कृशित* हो जाता है, वह व्याधि नामक आठवी अवस्था है॥ २३॥

व्याधि का उदाहरण—

नायिका के शरीर के ताप ने चन्दन के लेप के रस को सोख लिया है, उसके श्वास ने कमलों को बिखेर दिया है, उसके कपोल की पीतिमा ने कपूर की श्वेतता को दबाने में प्रबल पटुता दिखाई है, अर्थात् कपोल के पीलेपन से कपूर की सफेदी दब गई है। म्लान नवकमलदण्ड के समान सुन्दर उसका शरीर कृश हो गया है। कृशाङ्गीवरा नायिका का यह विचित्र कष्टक्रम उसके गंभीर कामभाव से ही व्यक्त है॥ २४॥

जड़ता—

बिना किसी बात के हुँकारी भरना, निश्चल-दृष्टि होना, स्मरणशक्ति का अभाव होना, अधिक साँस चलना, शारीरिक कृशता—ये सब बातें जब हों तब जड़ता नामक अवस्था होती है। जैसे—॥ २५॥

जड़ता का उदाहरण—

नायिका की आँखों की पुतलियाँ निश्चल हो गई हैं, दोनों अधर [ उष्ण ] उच्छ्वास से मलिन हो गये हैं, मुख दिवसकालीन चन्द्र के गोले के समान (कान्तिहीन) हो गया है, और स्मरणशक्ति नष्ट हो चुकी है। अब बोलने के नाम पर केवल 'हुँ' 'हुँ' ही रह गया है। मैं समझता हूँ कि पुष्पधन्वा कामदेव ने अपने शिविर के साथ साथ नायिका के प्रत्येक अङ्ग में अपना आवास बना लिया है॥ २६॥

मरण की अवस्था—

यदि विभिन्न उपायों से भी कामबाण से आहत नायिका का [ प्रिय से ] समागम ( मिलन ) नहीं होता है, तो उसका 'मरण' हो जाता है ॥ २७ ॥

कामदेव के कारण पुरुष की भी ये दस अवस्थायें होती हैं। किन्तु अशोभन लगने के कारण उन दोनों ( नायक या नायिका ) के मरण को कोई कवि निबद्ध नहीं करता ॥ २८ ॥

फिर भी, कुछ लोग उसके प्रत्युज्जीवन की इच्छा से उसका वर्णन करते ही हैं। घटित वृत्त के वर्णन में यह प्रशस्य है, लेकिन उत्पाद्य ( कल्पित ) कथानक में यह प्रायः उचित नहीं है ॥ २९ ॥

यदि एक के मरने पर दूसरा किसी प्रकार जीवित भी हो जाय, तो भी उस प्रेम की क्या गिनती, जिसमें मृत्यु भी हुई और संगम भी नहीं हुआ ॥ ३० ॥

यह स्वभाव-सुन्दर स्थिति है, कि पहले स्त्री अनुरक्त हो, फिर उसके इशारों से पुरुष बाद में आसक्त हो, और तब सम्भोगसम्बन्धिनी लीला हो ॥ ३१ ॥

यदि दोनों का समान प्रेम हो तो इसके (पूर्व श्लोक में वर्णित स्थिति के) विपरीत भी हो तो कोई दोष नहीं है। यदि एक अनुरक्त हो और दूसरा अननुरक्त हो, तो ऐसी अवस्था में शृङ्गाराभास ही होता है॥ ३२ ॥

प्रायः तज्जन्य भावों से यह ( शृङ्गाराभास ) हास्य के रूप में निबद्ध होता है। जैसे—हे वेश्ये ! मुझ निर्धन के साथ जवानी का आनन्द मनाओ। [ श्लेष के बल पर व्यङ्ग्य यह भी है, कि मुझ गरीब के साथ जवानी मत बिताओ (मा+नय)। ] ॥ ३३ ॥

नायक जिस नायिका में अनुरक्त होता है, उसकी सखियों को वह साम, मान या दान से खूब आकृष्ट करता है ॥ ३४ ॥

उसके ( सखीजन के ) सामने उसका ( नायिका का ) वर्णन करते हुए नायक अपना अभिप्राय प्रकट करे। उसके अभाव में वह किसी संन्यासिनी आदि को [दूती के रूप में ] नियुक्त करे ॥ ३५ ॥

उनके माध्यम से नायिका के हृदय की बात जानने वाला नायक निरालस रहते हुए औपचारिक पत्रों द्वारा अपना तात्पर्य बताकर उसे वश में करे ॥ ३६ ॥

इसके बाद उसे एकान्त स्थान में देखकर नायक इन्द्रजाल, कला आदि सुन्दर प्रयोगों से स्वेच्छापूर्वक उसे आश्चर्यचकित करे ॥ ३७ ॥

दूती या सखी के घर में, या रात में होने वाले महोत्सव में, या अधिक भयावह जंगल में, या किसी निमन्त्रण में, या किसी बीमारी के बहाने सूने घर में नायक और नायिका का नव-मिलन होना चाहिये ॥ ३८ ॥

यदि नायक में नायिका के प्रति विशेष गहरा प्रेम है और याचना करने पर भी नायिका नहीं मिलती है, तो नष्ट उपायों वाले उस नायक को किसी अन्य नायिका की ओर प्रवृत्त होना चाहिये ॥ ३९ ॥

कवियों ने परस्त्रीगमन के उपाय का वर्णन नहीं किया है, किन्तु काव्य का सुन्दर अङ्ग मानकर [यहाँ] उसका निरूपण किया जा रहा है ॥ ४० ॥

स्त्रियों में वामता ( टेढ़ापन ), कष्ट प्राप्य होना, और [ 'नहीं' 'नहीं' कहकर ] जो रोकना है, उसको तो मैं कामदेव का विशेष अस्त्र मानता हूँ ॥ ४१ ॥

पुरुषों का अन्य स्त्री में आदर से या भय से भी छिप करके प्रेम करना सुन्दर है। सज्जनों में भी यह होता है। जैसे—॥ ४२ ।

उसका उदाहरण—

घास-फूस की बनी पुरानी कुटिया है, बिना बिछौने की विषम भूमि ही शय्या है, सूचीभेद्य गहन अन्धकार है, गरजते हुए ये बादल जल बिखेर रहे हैं, यह नायिका भी शंकाकुल होकर 'जाती हूँ' ऐसा बार-बार कहती है, लेकिन यह विचित्र बात है कि ऐसा होने पर भी कामी लोगों का चित्त संकेतस्थल पर रमा ही रहता है ॥४३॥

मान का ढंग—

अन्य स्त्री के सङ्ग आदि दोष के कारण जब नायिका ईर्ष्या से नायक के प्रति विकार धारण करती है, तो वह मान कहलाता है। जैसे ॥४४॥

उसका उदाहरण—

मृगनयनी ने कुछ अश्रुबिन्दुओं से युक्त सुन्दर आँखें कुछ टेढ़ी कर ली हैं, फड़कने से गालों में कुछ सुन्दर ललाई प्रदर्शित की है और पल्लव जैसे अधरों में कँपकपी उत्पन्न कर दी है। समझ में नहीं आता, नायिका ने इस प्रकार प्रिय के प्रति क्रोध प्रकट किया या प्रेम ॥ ४५ ॥

नायक का दोष देखकर उसके प्रति कामिनियों का मान प्रायः तीन प्रकार का होता है—१. गरीयान् ( या गुरु ), २. मध्यम, और ३. लघु ॥ ४६ ॥

गुरुमान—

प्रिय के अन्य नारी के पास जाने पर, नखचिह्न स्वयं देखकर, उसका वस्त्र देखने पर, या नायक के मुँह से उसका नामोच्चारण सुनने पर नायिका का जो मान होता है, उसे गुरुमान कहते हैं। जैसे—॥४७॥

उसका उदाहरण —

बिम्ब-फल के समान सुन्दर तुम्हारे अधर फड़क रहे हैं, तुम्हारे कपोलों पर लाली

बढ़ती जा रही है, ये आँखें तिरछी हो गई हैं, तुम्हारी कड़ी कड़ी भौंहें चारों ओर घूम रही हैं। इस प्रकार हे चण्डि ! तुम्हारा यह सुन्दर क्रोधक्रम इस प्रकार बढ़ता जा रहा है कि मैं [ तुम्हें ] मनाना छोड़कर इसे देखने में ही सुख का अनुभव कर रहा हूँ ।। ४८ ।।

**मध्यम मान**—

प्रियतम को अन्य नायिका के साथ प्रेम से बात करते हुए देखकर तथा उसके दाष को किसी सखी के कहने पर [ सुनकर ] नायिका का जो मान होता है, उसे मध्यम मान कहते हैं। जैसे—।।४९।।

**उसका उदाहरण**—

'हे वाग्मिनि ( वाक्चतुरे ) ! आज तुम्हारी वाणी कठोर क्यों है ? हे सुन्दर भौंहोंवाली ! तुम्हारी भौंहों ने भी अपना विलास ( हावभाव ) क्यों भुला दिया है ? हे चञ्चल-नेत्रों-वाली ! तुम्हारे नेत्र लाल क्यों हो गये हैं ? मेरा कोई अपराध नहीं है, व्यर्थ ही मुझ पर क्यों क्रुद्ध हो ?' प्रियतम के ऐसा सामने ही कहने पर मानिनी ने जलबिन्दु युक्त पलकोंवाली दृष्टि को सखियों की ओर कर लिया ।। ५० ।।

**लघुमान**—

किसी अन्य नायिका को विलासपूर्ण एवं फड़कती आँखों से देखते हुये प्रिय, अथवा कुछ अनमने हुये प्रिय पर नायिका का जो मान होता है उसे लघु मान कहते हैं। जैसे—।। ५१ ।।

**उसका उदाहरण**—

हे नितम्बिनि ! यदि अचानक मुझपर तुम्हारा क्रोध हो जाय, तो मुझे ही दण्ड दो। तुम अपने सुन्दर मुख को गालों की पाली से होकर बहे हुये कज्जलमिश्रित नेत्रजल से शशधर ( चन्द्रमा ) की अनुकृति को क्यों ला रही हो ? अर्थात् तुम्हारा मुख निष्कलङ्क है, लेकिन तुम उसे चन्द्रमा के समान कलंकयुक्त क्यों बना रही हो ? ।। ५२ ।।

कामियों के लिये कष्टसाध्य भी स्त्रियों का सद्यः उत्पन्न क्रोध देश और काल के प्रभाव से सुखसाध्य हो जाता है ।। ५३ ।।

जलते हुये शुभ्र दीपकों से युक्त रतिगृह, चन्द्रमा के प्रकाश से उज्ज्वल सुन्दर भवन, मद से मत्त भ्रमरों की मधुर ध्वनि से गुञ्जरित वन इत्यादि स्थानों में मानिनी नायिकाओं का बड़ा से बड़ा क्रोध भी शीघ्र ही निश्चय रूप से आश्वासन से शान्त हो जाता है। जैसे—।। ५४-५५ ।।

कामवधू ( रति ) की केलिक्रिया ( क्रीडा ) के लिये गेंद के समान चन्द्रमा को देखकर, मान के ग्रोपघस्प विकसित मालती-पुष्प की सुगन्ध को सूँघकर और दीप की ज्योति से सुनहले हुये घर के एकान्त छज्जे को देखकर चञ्चल आँखों वाली मानिनी ने चाटुकारितापूर्ण शब्दों से ही प्रियतम के प्रति किये गये मान को कम कर दिया। ५६ ॥

मधुपान का समय, चन्द्रोदय, और काम महोत्सव आदि अवसरों पर मानिनियों का अधिक मान भी अत्यन्त सुखसाध्य हो जाता है ॥ ५७ ॥

'हे चन्द्रमुखी! चन्द्रमा को देखो; तनिक आम की मञ्जरी को तो देखो। हे प्रियतमे! काम के शत्रु, कोप, की हालत में यह रतिक्रीड़ा कैसी!' प्रिय के ऐसा कहने पर बहुत देर से उसके ( नायिका के ) पैर के अग्रभाग को दबाते हुये नायक के करतल को झटकती हुई मृगनयनी नायिका की जाँघें और भुजलतायें बलात् पुलकित हो गईं ॥५८॥

दूती के सामने नायिका का थोड़ा भी क्रोध प्रायः बढ़ जाता है। नायक के द्वारा किये गये नये दोष के अवसर पर भी ऐसा ही होता है। जैसे—॥५६॥

[ यद्यपि ] पति के पैर पड़ने से नायिका का क्रोध कुछ शान्त हो गया और घने कुचमण्डल में होने वाला कम्पन भी समाप्त हो गया, तथापि प्रियतम मनायें इस इच्छा से मृगनयनी ने सामने दूती को देखकर फिर भौंहे टेढ़ी कर ली ॥ ६० ॥

चतुरतापूर्ण चाटुकारिता से, गाढ आलिङ्गन से, बलपूर्वक लिये गये चुम्बन से, और बार-बार मधुर वचनों से अत्यन्त मन्द हुआ भी कमलनयनी नायिका का क्रोध दूसरी नायिका के समागम से प्रिय में लगे हुये विलेपन को देखकर फिर नया हो गया ॥ ६१ ॥

सज्जनों ने १. साम, २ दान, ३ भेद, ४ उपेक्षा, ५ प्रणति, और ६. प्रसङ्ग *विभ्रंश—ये नायिका को प्रसन्न करने के छः उपाय बताये है,* किन्तु शृङ्गाररस के विघातक दण्डरूप उपाय को नहीं बताया है। वे सुन्दर उपाय यहाँ उदाहरणों के साथ निर्दिष्ट किये जा रहे है। जैसे—॥ ६२-६३ ॥

साम—

'*हे सुन्दर भौंहोंवाली! मै दुष्ट होते हुये भी तुम क्षमाशील के द्वारा पालन के* योग्य हूँ।' जहाँ ऐसा वाक्य नायक कहता है, वहाँ उसे ( वचन को ) 'साम' कहते है ॥ ६४ ॥

उसका उदाहरण—

'हे कामिनि! सचमुच मैं दुष्ट हूँ, फिर भी हे प्रिये! तुम्हारे द्वारा पालन करने के योग्य हूँ। हे मृगनयनी! मुझ गरीब का जो दोष है, वह बहुत छोटा है, उसे अवश्य

क्षमा कर दो।' प्रिय के ऐसा कहने पर मृगनयनी के नेत्रो मे आँसू भर आया, उसके मुख की लाली ( क्रोधजन्य ) विरल हो गई और वह कुछ बात करने लगी ॥ ६५ ॥

दान—

नायक जब किसी कारण को लक्ष्य करके नायिका को प्रसन्न करने के लिये गहने आदि देता है, तो उसे दान कहते है। जैसे—॥ ६६ ॥

उसका उदाहरण—

प्रेमी [ नायक ] ने अपने हार को स्वयं 'यह तुम्हारा है' कहकर नायिका के पुलकायमान स्तनमण्डल पर डाल दिया और पहले से नाराज भी नायिका के केशो को पकडते हुये उसे ( नायिका को ) चूम लिया ॥ ६७ ॥

भेद—

जब प्रियतम नायिका के खुश किये गये परिजनो को आकृष्ट करके उन्ही के माध्यम से उसे प्राप्त करता है, तो इसे 'भेद' कहते हैं ॥ ६८ ॥

उसका उदाहरण—

पल्लव जैसे हाथों को कँपाती हुई, क्रोध से लाल आँखें करती हुई 'शठ, मत जाओ' इस प्रकार कठोर वचनों को बार-बार बोलती हुई चकोरनयना नायिका को दूर से आये हुये एवं डरे हुये प्रियतम के लिये पहले से मिलाई गई उसकी सखी ने ही उसे ( नायिका को ) सम्बोधित करके मंत्रायुक्त किया ॥ ६९ ॥

उपेक्षा—

प्रसन्न करने के ढंग को छोड़कर जब नायक अन्यार्थसूचक वाक्यों से नायिका को प्रसन्न करता है, तो इस उपाय को उपेक्षा कहते हैं। जैसे—॥ ७० ॥

उपेक्षा का उदाहरण—

'यह क्या है ?', 'कर्णभूषण है ?', 'यह हार है ?', 'तुमने आज कोई नई करधनी बाँधी है ?', 'प्रिये ! आज तुमने बड़ा सुन्दर तिलक किया है।' इस प्रकार प्रत्येक अंग का स्पर्श करते हुये धूर्त नायक ने उसी क्षण रोमाञ्चित करके तन्वङ्गी नायिका को धीरे-धीरे उपेक्षा से ही मानमुक्त कर दिया ॥ ७१ ॥

प्रणति—

केवल दीनता का आश्रयण करके नायिका के चरणों में गिर जाना ही प्रणति ( या नति ) है। यह बात स्त्रियो को बहुत अभीष्ट एवं सुन्दर लगती है। जैसे—॥ ७२ ॥

उसका उदाहरण—

कुङ्कुम से आर्द्र स्तनरूपी घड़े में प्रतिबिम्बित, अन्य नायिका के आश्रयभूत एवं रस की न्यूनता को प्रकट करने वाली, पैरों पर गिरे नायक की पीठ को देखकर तुरन्त वह ( *नायिका* ) प्रसन्न हो गई ॥ ७३ ॥

प्रसङ्गविभ्रंश—

जब अचानक भय, हर्ष आदि भावना उत्पन्न हो जाती है तो क्रोध नष्ट हो जाता है। यही प्रसङ्गविभ्रंश कहलाता है। जैसे—॥ ७४ ॥

उसका उदाहरण—

'अपने पंखों से शब्द करता हुआ बाण कैसे मेरी छाती पर गिरा।' प्रिय के ऐसा वर्णन करने पर बीच में रोककर 'क्या, क्या' इस प्रकार बोलती हुई नायिका भययुक्त हो गई और उसने क्रोध छोड़ दिया। ७५ ॥

नायिका को प्रसन्न करने में ये उपाय उत्तरोत्तर बलवत्तर होते हैं। चतुर नायकों को प्रथम तीन का अधिक और बाद के तीन का कहीं-कहीं प्रयोग करना चाहिये ॥७६॥

प्रमदा ( नायिका ) को चाहिये कि वह प्रिय को अधिक खिन्न न करे। केवल प्रणतिरूप उत्सव ( अवसर ) की प्राप्ति के लिये कभी-कभी थोड़ा मान करना चाहिये ॥ ७७ ॥

नायिका को भी प्रिय के प्रति इन ( उपर्युक्त ) उपायों का प्रयोग करना चाहिये। नायिका को क्रुद्ध पति की उपेक्षा नहीं करनी चाहिये। वहाँ कुछ अन्य कारण होना चाहिये ॥ ७८ ॥

स्नेह के बिना भय नहीं होता और ईर्ष्या के बिना काम नहीं होता। इसलिये यह मान का प्रकार दोनों ( नायक और नायिका ) के प्रेम को बढ़ाने वाला होता है ॥७९॥

प्रसन्नता के समय नायिकाओं के प्रयोग के लिये नायक के प्रिय, सुभग, नाथ, वल्लभ, रुचिर, स्वामी, ईश, कान्त, चन्द्रमुख, दयित, मनोरम, रमणीजीवित इत्यादि नाम हैं, और अप्रसन्नता के समय—शठ, धृष्ट, निर्लज्ज, दुराचारी, निष्ठुर, दुःशील इत्यादि ॥ ८०-८१ ॥

गर्व से, व्यसन से, बुराई करने से, कठोर वचन बोलने से, लोभ से, और अधिक दिनों तक प्रवास करने से पति स्त्रियों के लिये द्वेष के योग्य हो जाता है ॥ ८२ ॥

प्रवास—

किसी कारण से प्रिय जब अन्य स्थान पर चला जाता है तो वह 'प्रवास' की अवस्था कहलाती है और यह अवस्था दोनों ( नायक और नायिका ) के लिये कष्टदायक होती है ॥ ८३ ॥

उसका उदाहरण—

मैंने केतकी-पुष्प के पराग से धूसरित आकाश को देख लिया, कक्ष के अन्तर्भाग में प्रवाहमान शिलीन्ध्र और कदली-वृक्षों की शीतलता को धारण करने वाले, कदम्ब से होकर चलने वाले वायु को भी सह लिया। हे सखियो ! आँसू बहाना बन्द करो, डर छोड़ो, व्यर्थ क्यों व्याकुल हो रही हो ? अब मैं वज्रनिर्मित के समान हो गई हूँ। मैं इन बादलों को भी अवश्य सह लूँगी ॥ ८४ ॥

परदेश में स्थित कामुक की अवस्था का वर्णन—

मयूरों का अत्यन्त मधुर शब्द भी कर्णकटु हो गया है, अमृत धारण करने वाले बादल भी प्राय. विष बरसाने वाले हो गये है, नवविकसित कदलीपत्रों से निर्मित शय्या भी सर्प का काम कर रही है ( काट रही है )। कौन ऐसी चीज है, जिसे प्रियतमा के वियोग ने मेरे लिये उल्टा नही कर दिया ॥ ८५ ॥

[ प्रवास की स्थिति में ] कृशता, जागरण, मलिनता, चिन्ता इत्यादि स्त्रियों की विभिन्न अवस्थायें हो जाती हैं। अवधि के पश्चात् मृत्यु भी हो जाती है ॥ ८६ ॥

देशान्तर को गये नायक की नायिका को लक्ष्य करके कामदेव के प्रति कहा गया एक सखी का उलाहनापूर्ण वाक्य—

हे कुसुमसायक ( कामदेव ) ! इसके पति के सुबह-सुबह जाते ही इस बेचारी के शरीर को प्रतिपत्-तिथि को उदित चन्द्रमा की [ क्षीण ] रेखा के समान ( अर्थात् उसके समान दुबली ) बना दिया। अब यह बताओ कि तुम अपने बाणों को कहाँ छोड़ोगे। [ क्योंकि वह तो अत्यन्त क्षीण होने के कारण दिखाई ही नहीं पड़ेगी या बाणच्छेद्य ही नहीं रह गई है ] ॥८७ ॥

परदेश स्थित नायक की नायिका के स्वरूप का निरूपण—

हे सखि ! अब ( प्रिय के विदेश चले जाने पर ) निश्चय ही निःश्वासों के साथ-साथ रातें भी बड़ी हो गई है, नेत्रजल के साथ साथ शब्दायमान कङ्कण भी विगलित ( स्खलित या प्रवाहमान ) हो चला है, धीरे-धीरे तनु ( शरीर की स्पर्द्धा से प्राणों की आशा) भी तनु ( क्षीण ) हो चली है। लेकिन कामदेव ही ऐसा है जो प्रिय के जाने पर भी विजयी बनकर स्थित है ॥ ८८ ॥

हे सुभ्रु ! विरह से व्याप्त कष्ट के कारण अधर-पल्लव रागरहित हो गया है, चोटी अत्यन्त मलिन हो गई है, नेत्र अञ्जनरहित हैं, केशराशि बिखरी हुई है, अङ्गों की कान्ति श्वेत हो गई है—इस प्रकार अस्तव्यस्त सी इस नायिका के प्रत्येक अङ्ग का स्थिर शोभा वाली इसकी सखी ही गाढ़ आलिंगन कर रही है ॥ ८९ ॥

हे सखि ! क्या वहाँ रात नही होती या चन्द्रमा नहीं होता, या महल की श्वेत शोभा नही होती, जिससे मुझ प्रिया को भी वे विदेश में रम करके स्मरण नहीं करते ॥ ६० ॥

हे समीर ! फैले हुये शीतल एवं सुगन्धित कणो को बिखेरो ।
हे चन्द्र ! दिशाओ को प्रकाशित करो । कामदेव ! जितना चाहो बढो । हे सखियो ! अब अवधि का दिन पूरा हो गया ; उसकी (नायक की) बात छोडो । अब मेरा हृदय यहाँ कुछ अन्यथा करना चाहता है ॥ ६१ ॥

विरह की उपर्युक्त अवस्थायें पुरुष की भी होती हैं । कामदेव के बाणो के प्रहार आदि कष्ट शत्रुओं को भी न हो ॥ ६२ ॥

करुणात्मक—

*जब एक ( नायक या नायिका ) के मरने पर दूसरा मृतप्राय हो जाता है; उनमे से नायक प्रेम के कारण प्रलाप करता है, तो यह करुणा विप्रलम्भ शृंगार होता है ।* जैसे— ॥ ६३ ॥

उसका उदाहरण—

[ रति विलाप कर रही है— ] स्नेहपूर्ण वधू के समान हावभाव करने वाली कदली भी ( केले का वृक्ष , जल गई, वीणा नष्ट हो गई, कोकिल का पञ्चम स्वर भी समाप्त हो गया, चन्द्रमा की चाँदनी नष्ट हो गई । यह स्पष्ट है, कि केवल मैं रति ही नही अपितु अनेक रत्नो का समूह भी जल गया । भगवान् शङ्कर ने कामदेव को जलाकर सम्पूर्ण विश्व को निस्तत्त्व कर दिया ॥ ६४ ॥

पुरुष द्वारा किये गये प्रलाप का उदाहरण—

मुख को चन्द्रमा ने, आँखो को हरिणों ने, केशो को मयूरवृन्द ने, स्तनो को हाथियो ने, भुजाओ के उल्लास को चञ्चल पल्लवो ने, और सुगन्ध को बलशाली मलयानिल ने—इस प्रकार सभी निष्ठुरों ने उस तन्वङ्गी को विभक्त करके हरण कर लिया । अब मेरे पास क्या है, जिसे दैव ने नही हर लिया । [ अर्थात् मेरा सब कुछ हर लिया गया ] ॥ ६५ ॥

[ नायिका विलाप करती हुई कह रही है, कि ] "जिसके लिये तुम काम के प्रभाव से इतनी सुन्दर अवस्था को प्राप्त हो गये हो, वही अभागिन मै नेत्रजल *( आँसुओ ) से तुम्हारी मूर्छा को दूर कर रही हूँ"* ॥ ६६ ॥

[ नायक विलाप कर रहा है —] "हे झुके हुये अगो वाली ! तुम सभी बन्धनो से मुक्त हो गई, यह घनीभूत कपूर [ तुम्हारे शरीर में ] लगा दिया गया और

वक्षस्थल ढक दिया गया है। जिस पापी के द्वारा तुम इस दशा को पहुँचाई गई हो उस मुझ पर मूर्च्छान्तक विश्राम से सुन्दर लगने वाली दृष्टि डालो ॥ ६७ ॥

इसमें ( करुण विप्रलम्भ शृंगार में ) मनुष्य प्रायः म्लान, आँसू बहाने वाला, उद्विग्न, शिथिल अंगों वाला, नष्ट चेतना वाला, चिन्तायुक्त और दीन हो जाता है ॥६८॥

यहाँ ( करुणात्मक विप्रलम्भ शृंगार में ) इसकी रतिमूलक मिथुनावस्था ( युग्मावस्था ) को भूलकर कुछ विद्वानों को कारुण्य के कारण करुणारस का भ्रम हो जाता है ॥ ६९ ॥

फिर स्त्री और पुरुष का सापेक्ष संगम ( मिलन ) होता है। अन्यथा वह शृंगार-वचनों से युक्त करुण हो जाता ॥ १०० ॥

इसलिये यह करुण रस से अनुमोदित ( समर्थित ) शृंगार रस ही है। कवियों के द्वारा विरल रूप से निबद्ध यह ( करुणात्म विप्रलम्भ शृंगार ) विशेष सौन्दर्य धारण करता है ॥१०१॥

## स्त्रियों ( नायिकाओं ) के सखीजन—

*नायिकाओं की ये सखियाँ होती है—* १. कारु ( धोबिन आदि ), २. दासी- ३. नटी, ४. धात्री, ५. प्रतिवेश्या ( पड़ोसिन ), ६. शिल्पिनी, ७. बाला और ८. प्रव्रजिता ॥ १०२ ॥

कलाओं में कुशलता, उत्साह, स्वामिभक्ति, दूसरे के अभिप्राय को समझना, अच्छी स्मृति, वाणी मे मधुरता, नर्मसम्बन्धी बातें जानना और बोलने की अच्छी शक्ति—ये सखियों के गुण है ॥ १०३ ॥

मनोरञ्जन, शृंगार करके सजाना, शिक्षा, उलाहना देना, प्रसन्न करना, समागम कराना और विरह की दशा में आश्वासन देना—ये सखियों के कार्य है। जैसे— ॥ १०४ ॥

## उनके उदाहरण—

"हे मुग्धे! बताओ, मैने किसका चित्र बनाया है ? चञ्चल सखी की यह तेज वाणी सुनकर तन्वङ्गी नायिका ने चित्रपट्ट पर अपनी आँखें लगाई। लेकिन जब वह कह न सकी तो विशाल एवं विकसित कदम्ब के आकार जैसा अपना शरीर बनाकर उसने व्यक्त किया कि 'प्रियतम था' ॥ १०५ ॥

नर्मव्यापारकुशल सखी ने प्रत्येक अंग के उपयुक्त नायिका की सजावट करके, कामदेव के वेग के कारण मोहन-व्यापार में इसकी ( नायिका की ) उत्सुकता और चतुरता देखकर इसके ( मृगनयनी के ) पैर में महावर नहीं लगाया और विस्तृत आस्तरणयुक्त शय्या की ओर अपनी आँखें कर दी ॥ १०६ ॥

प्रियतम का गाढ़ आलिंगन किया जाता है और बहुत अधिक चुम्बन लिया जाता है। वही काम अधिक किया जाता है, जो उसे रुचे। खूब चाटुकारितापूर्ण बातें की जाती है। 'सखी ने, रतिकाल में क्या किया जाता है, यह सब कुछ प्रयत्नपूर्वक मुग्धा नायिका को सिखा दिया था, फिर भी गुरु (शिक्षक या उस्कट कामदेव ने उसके ज्ञान को सौगुना कर दिया ॥ १०७ ॥

[ नायिका की सखी नायक से कह रही है —] "हे सुन्दर ! उसके जलते हुये कामाग्नियुक्त हृदय में भी निवास करने वाले आपने अपना प्रेमाधिक्य देर से व्यक्त किया, किन्तु आपके शीतल हृदय में भी मेरी सखी (नायिका ] सदा सुखप्राप्ति के लिये स्नेहरहित होकर थोड़ी देर भी नही रही। अर्थात् उसने आपसे हमेशा स्नेह किया ॥ १०८ ॥

[ सखी नायक से कह रही है, कि ] "हे नाथ ! क्रोध छोड़ दो, मेरी बात मानो। कामाग्नि से अत्यन्त कृशित तन्वङ्गी का आश्वासन दो। [ अन्यथा ] पूर्ण चन्द्र ज्योत्स्ना के द्वारा अकेली वह बेचारी शीघ्र ही पञ्चत्व (मृत्यु) को प्राप्त हो जायेगी ॥ १०९ ॥

'इस वस्त्र को मैं यहाँ वृक्ष पर रख रही हूँ। आप लोग यहीं एकान्त में निश्चिन्त होकर बैठिये।' एकान्तस्थित नायक और नायिका से ऐसा कहकर चतुर सखी आगे लता की ओट में चली गई ॥ ११० ॥

हे तन्वी ! जो तुम्हारी बाईं आँख खूब फड़क रही है, तुम्हारे स्तनतट रोमाञ्चित हुये जा रहे हैं और जाँघों के भीतर कम्पन मालूम पड रहा है, वह बता रहा है कि आज प्रियतम से तुम्हारा सङ्गम होगा ॥ १११ ॥

उपर्युक्त ढंग से नायिकाओं को, सर्वस्व धारण करने वाले कलश के समान, सखियाँ हमेशा उनके (नायिकाओं के) विभिन्न कार्य करती है ॥ ११२ ॥

इस प्रकार सदा कवियों को शृङ्गार की रचना करनी चाहिये। इससे रहित काव्य प्रायः नीरस कहा जाता है ॥ ११३ ॥

हे नाथ ! मेरे जैसे लोग तुम्हारे इस प्रेम का वर्णन कैसे कर सकते है, जिस (प्रेम) से तुझ पुण्यात्मा ने एक ही प्रिया को पञ्चत्व (मृत्यु) को प्राप्त करा दिया ॥ ११४ ॥

इस प्रकार जो रसज्ञ (कवि) अधिक प्रयासों को देखकर इस रस में काव्य-रचना करते है, उनका काव्य विद्वानों के मुख पर पैर रखकर (स्थान बनाकर) सारे संसार मे चारो ओर खूब भ्रमण करता है ॥ ११५ ॥

श्रीमान् रुद्रभट्ट के द्वारा विरचित शृङ्गारतिलक
नामक काव्यालंकार में विप्रलम्भ शृङ्गार
नाम का द्वितीय परिच्छेद समाप्त

———

## तृतीय परिच्छेद

[ हास्य रस का लक्षण—]

विकृत अङ्ग, वाणी, चेष्टा और वेप से रस उत्पन्न होता है। चूँकि यह हासमूलक है, इसलिये इसे हास्य कहते है। [ यह ] तीनो [ उत्तम, मध्यम और अधम ] प्रकार के पात्रो मे रहता है। जैसे— ॥ १ ॥

उत्तम [ पात्र के हास्य ] का लक्षण—

कपालो के कुछ खिल जाने से, आँखो के कुछ विस्फारित हो जाने से और दाँतो क कुछ दिखाई पड़ने से [ उपलक्षित ] जो हास्य है वह उत्तम पात्रो का होता है। जैसे— ॥ २ ॥

उसका उदाहरण—

'पार्वती के नेत्रो का लुभाने के लिये मुझ दूल्हे का कितना सुन्दर वेश है, हाथ मे उठे हुये फनो वाले शेषनाग का कंगन है, जलती हुई अग्निवाली आँखें है, हलाहल का कुण्ठित कर देने वाला कुटिल कण्ठ है और हस्तिचर्म का परिधान है।' इस प्रकार साधकर शकर जी की, कुछ उल्लसित कपालो से प्रतीत होने वाली, हँसी आप लोगो का कल्याण करे ॥ ३ ॥

मध्यम और नीच [ पात्रों के ] हास का लक्षण

मध्यम पात्रो का हास वह होता है, जिसमे मुखकमल खुल जता है और नीच पात्रो के हास मे आँसू आ जाते है तथा हँसी की आवाज सुनाई पड़ती है। जैसे—॥ ४ ॥

मध्यम [ पात्र ] के हास का उदाहरण—

जैसे ही मुख के भीतर की मदिरा को फैलती हुई गन्ध को चाहने वाले भौंरे प्रसन्नतापूर्वक [ वधू की ओर ] दौड़कर आये, वैसे ही सखी ने ऐसा कहकर परिहास किया, 'हे सुन्दरी ! हे मुग्धे ! तुम आज भी उस कामव्यापार को नही जानती हो; अवश्य ही तुम्हारे कमलदल को चाहने वाले तुम्हारे पतिरूप भ्रमर ने तुम्हारे अधर को देखा नही है' ॥ ५ ॥

नीच [ पात्र के हास ] का उदाहरण—

[ कोई कवि किसी राजा की प्रशंसा कर रहा है— ] 'हे नाथ ! आपके शत्रु के घर में आँसू ( हासजन्य ) से गीली आँखो वाली अपनी स्त्रियों के साथ शबर ( एक जंगली जाति ) चित्र देखकर इस प्रकार खिलखिलाकर हँसते हैं—'इन स्त्रियों ( चित्रस्थ ) ने गुञ्जाफल ( घुँघची ) को छोड़कर मोती का गहना स्तनों पर पहना है। स्त्रियों को कितना कष्ट है, कि उन्होंने कान में मोर का पंख न लगाकर कमल लगाया है' ॥ ६ ॥

हास्य रस का अनुभाव—

इसमे ( हास्य रस में ) मित्र के हाथ पर आघात पर आघात किया जाता है, नेत्रों में उल्लास होता है, अङ्ग फड़कते हैं, नाक और गाल मे स्पन्दन होता है तथा मुँह लाल हो जाता है ॥ ७ ॥

करुण रस [ का लक्षण— ]

करुण रस किसी प्रिय व्यक्ति, नौकर, या धन का नाश होने से होता है और यह शोकात्मक होता है। इसमे नायक भाग्य का मारा और दुःख का पात्र होता है। ८ ।

[ उसका उदाहरण— ]

हे राजन् ! तुम्हारे शत्रु की स्त्री प्रलाप करती है कि पति तो अपने भाइयो के साथ लड़ाई मे ही मृत्यु को प्राप्त हो गये, विधवा हो जाने के कारण बहू बड़े-बूढ़े लोगो के मन को कष्ट पहुँचा रही है। एक ही बच्चा है, जिसे छोड़ा नही जा सकता, क्योंकि वह शिशु बहुत छोटा ) है। विधाता ने बुरा ही दिया है, कि मै जी रही हूँ ॥ ९ ॥

करुण [ रस ] का अनुभाव—

जमीन पर गिरना, दैव ( भाग्य ) की निन्दा करना, रोना, दीनतापूर्ण शब्द बोलना, देह को पीटना, मोह, वैवर्ण्य आदि [ अनुभाव ] इसमें ( करुण रस में ) उत्पन्न होते हैं ॥ १० ॥

रौद्र—

शत्रुओ को सहन न करनेवाला क्रोधस्वरूप रौद्र [ रस ] होता है। इसमें नायक अत्यन्त भयङ्कर विग्रह ( युद्ध या शरीर ) वाला प्रायः राक्षस होता है ॥ ११ ॥

[ उसका उदाहरण— ]

जिन नीच क्षत्रियों ने मेरे पिता को युद्ध में मारा है, उनको स्त्रियों को छोड़कर बलपूर्वक एवं जबर्दस्ती मैं राम ( परशुराम ) उज्ज्वल और सुदृढ़ कुल्हाड़े की धार के

लगने से छिन्न उनके कन्धे से प्रवाहित रक्तधारा से [ अपने ] क्रोध को शान्त करूँगा ॥ १२ ॥

रौद्र के अनुभाव—

मुँह का लाल होना, हथियार का प्रक्षेपण, पसीना होना, कम्पन होना, होठों का फड़फड़ाना अपने बल की प्रशंसा, हाथ पीटना, भौंहें टेढ़ी होना—ये रौद्र रस में अनुभाव होते हैं ॥ १३ ॥

वीररस—

वीररस उत्साहात्मक और दया-दान आदिपूर्वक होता है। इसमें नायक तीन प्रकार का ( दयावीर, दानवीर और युद्धवीर ) होता है और वह बलशाली और गम्भीरता, उदारता, सौन्दर्य, धैर्य आदि गुणों से सुशोभित एवं जनता को आकृष्ट करने वाला होता है। युद्ध में वह प्रौढ़ पराक्रम दिखानेवाला होता है ॥ १४–१५ ॥

उत्तम वीर [ का उदाहरण ]—

हे पक्षी ( बाज ) ! इस बिचारे कबूतर को छोड़ दो, मेरे शरीर की चर्बी पर ही धीरज धारण करो। क्या तुम नहीं जानते कि मैं सम्पूर्ण प्राणियों के उद्धार में समर्थ शिबि हूं ॥ १६ ॥

मध्यम वीर [ का उदाहरण ]—

हे भगवन् ! केवल तीन लोक पाने से सन्तुष्ट होकर अवश्य तुम ठगे गये, क्योंकि मैं तो जिस किसी पदार्थ की याचना की जाय उस सब कुछ को देने वाला बलि हूँ और तुमने कुछ अधिक नहीं मांगा ॥ १७ ॥

अधम वीर [ का उदाहरण ]—

मेरी छाती में लगकर मतवाले हाथी के तीक्ष्ण दन्तों के मुसल रेंड की टहनी के समान जो हो जाते हैं और अग्निराशि बिखेरने वाला वज्र [ भी ] मृणालदण्ड के समान जो हो जाता है, इसे इस समय इन्द्र कुछ भूल गया है। यदि वह ( इन्द्र ) फिर युद्ध करना चाहता है तो मैं रावण तैयार हूँ ॥ १८ ॥

वीररस के अनुभाव—

इसमें ( वीररस में ) धैर्य, गर्व, उद्दण्डता मनन, स्मरण, रोमाञ्च, अनेक प्रकार के वाक्यों का प्रहार, उत्साहयुक्त क्रोध और आवेग होते हैं ॥ १९ ॥

भयानक रस—

भय के स्थायीभाव वाला भयानक रस शब्द आदि के विकार से उत्पन्न होता है। इसका नायक बालक, स्त्री या नीच होता है ॥ २० ॥

बाल भयानक का उदाहरण—

द्वार पर तुरही का शब्द सुनकर भय से लिपटी हुई सुन्दर भुजा रूपी लतावाला धूल-धूसरित मुग्ध बालक किसी सौभाग्यशाली के गले से लगता है ॥२१॥

स्त्रीगत भयानक [ रस ] का उदाहरण—

प्रणय कलह के कारण किसी क्रुद्ध नायिका ने, करोड़ों चाटुकारिता करने और चरण-कमल पर गिरने पर भी प्रियतम को हटा दिया, लेकिन जब नवीन मेघ गर्जन करने लगे तो डरकर उसने उसका [ प्रियतम का ] ऐसा आलिंगन किया कि उसका हिलता हुआ हार टूट गया ॥ २२ ॥

नीचगत भयानक [ रस का ] उदाहरण—

हे राजन् ! कम्पन एवं उपराध से युक्त समस्त अङ्गों वाले और बहते हुए प्रस्वेदजलबिन्दुओं से भरे आपके शत्रु आपके कार्यों ( युद्ध आदि ) से स्त्री के समान चेष्टा करते हैं ॥ २३ ॥

भयानक [ रस ] के अनुभाव—

भयानक रस में कान्तिहीनता, अश्रुपात, भय, हाथ-पैर आदि में कँपकपी, पसीना, मुँह सूखना, आँखें इधर-उधर फेंकना और संभ्रम—ये अनुभाव होते हैं ॥ २४ ॥

बीभत्स रस—

अशोभन वस्तु को देखने, सुनने या वर्णन करने में जो जुगुप्सा ( घृणा ) होती है, उससे बीभत्स रस उत्पन्न होता है। उग्र दुर्गन्ध आदि इसके विषय हैं। जैसे—॥ २५ ॥

उसका उदाहरण—

जहाँ मृतशरीर पर कीड़े इधर उधर रेंग रहे है, जो बहते हुए रक्त और चर्बी की गन्ध से युक्त है, जो फैले हुए शव के विस्तार से प्रभूत उग्र गन्ध से परिपूर्ण है, जहाँ प्रचुरमात्रा में पक्षी घूम रहे हैं और जहाँ पुट्ठे हिलाकर नृत्य करने में कुशल पिशाच है, ऐसी प्रेतभूमि सुशोभित हो रही थी ॥ २६ ॥

[ बीभत्स रस के ] अनुभाव—

इसमें ( बीभत्स रस में ) नाक ढकना, मुँह बन्द करना, अंग सिकोड़ना, थूकना आदि अनुभाव उद्वेग के कारण उत्तम [ लोगों ] में भी होते हैं ॥ २७ ॥

अद्भुत रस—

रसज्ञ लोगों को जानना चाहिये कि अद्भुत रस विस्मयात्मक होता है और

[ वह ] माया, इन्द्रजाल, दिव्य स्त्री और जंगल आदि से उत्पन्न होता है। जैसे—॥ २८ ॥

उसका उदाहरण—

हे हंस ! सचमुच तुमने स्त्रियों को इस चाल ( गति ) का हरण कर लिया है। फिर भी ( तुम्हारे हरण करने पर भी ) वे ( स्त्रियाँ ) चलती हैं, यह तुम्हारा अद्भुत इन्द्रजाल है ॥ २९ ॥

[ अद्भुत रस के ] अनुभाव—

गद्गद होना, साधुवाद देना ( वाह वाह करना ), पसीना आना, पुलक होना, कम्पन होना, निर्निमेष दृष्टि होना और आँखों का फैल जाना—ये [ अनुभाव ] अद्भुत रस में होते हैं ॥ ३० ॥

शान्त रस—

सम्पूर्ण प्राणियों में समभाव होने के कारण सम्यक् ज्ञान से शान्त रस उत्पन्न होता है। उसमें नायक मोह, राग आदि के नष्ट हो जाने के कारण इच्छारहित होता है ॥ ३१ ॥

उसका उदाहरण –

याचकों को उनकी याचना के अनुसार प्रतिदिन अपना धन दान कर चुका, अपनी तलवार की झङ्कार से शत्रुकुल को नारीशेष कर चुका ( अर्थात् शत्रुकुल में नारियों को छोड़कर सब का संहार कर दिया ), और अत्यन्त रागयुक्त प्रणयी लोगों के साथ चिरकाल तक रति भी ( रमण या प्रेम ) कर चुका। अब इससे अधिक और क्या करना रहा। अब तो मुझे अपने शरीर से भी विशेष प्रेम नहीं है ॥ ३२ ॥

[ शान्त रस के ] अनुभाव—

शान्त रस में मन आत्मा में पूर्ण रूप से निवास करता है, आत्मा के अतिरिक्त विषयों का आलम्बन नहीं करता। सुख में इच्छा और दुःख में घबड़ाहट उत्पन्न नहीं होती ॥ ३३ ॥

जो पहले आठ रस बताये गये हैं, उनमें दो-दो निश्चित रूप से परस्पर विरोधी हैं। उनका [ परस्पर ] सम्बन्ध वर्जित है ॥ ३४ ॥

शृङ्गार-बीभत्स, वीर-भयानक, रौद्र-अद्भुत और हास्य-करुण परस्पर विरोधी हैं ॥ ३५ ॥

शृङ्गार से हास्य, रौद्र कर्म से करुण, वीर से अद्भुत, और बीभत्स से भयानक रस उत्पन्न होता है ॥ ३६ ॥

विद्वानों ने ये जो जन्य और जनक दो-दो रस बताये हैं, उनका ( जन्य-जनक का ) युक्तिपूर्वक किया गया भेद विशेष दोषयुक्त नहीं है ॥ ३७ ॥

पहले रसो के विभाजन मे कुछ भाव बताये गये हैं। यहाँ स्वतन्त्र रूप से भावो का वर्णन किया जा रहा है। वे सुन्दर [ भाव ] कवियों को अभिमत हैं ॥ ३८ ॥

रस के अभिप्राय को सूचित करने वाले रति आदि स्थायी ( ९ ), सचारी ( ३३ ) और सात्त्विक ( ८ ) भाव पचास ( ९+३३+८=५० ) होते है, उन्हे इस प्रकार जानें ॥ ३९ ॥

शृङ्गार आदि रसो में ही रति आदि भाव एक एक करके स्थिरता से रहते हैं और अन्य तैंतीस भाव चर ( संचारी ) होते है। जैसे— ॥ ४० ॥

चित्त के अनवस्थित होने पर भाव प्राय. मिल जुल कर उत्पन्न होते हैं, फिर भी बहुलरूप से ( अधिक ) होने वाले भाव यहाँ बताये जा रहे हैं। जैसे— ॥ ४१ ॥

शंका, असूया, भय, ग्लानि, व्याधि, चिन्ता, धृति, स्मृति, औत्सुक्य, विस्मय, हर्ष, व्रीड़ा, उन्माद, मद, विषाद, जड़ता, निद्रा, अवहित्थ, चपलता तथा मति—इन व्यभिचारी भावो का प्रयोग शृङ्गार रस में करना चाहिये ॥ ४२-४३ ॥

हास्य [ रस ] में श्रम, चपलता, निद्रा, स्वप्न, ग्लानि, शंका, असूया और अवहित्थ—ये [ व्यभिचारी ] भाव होते है ॥ ४४ ॥

भाववेत्ताओ ने करुण रस मे दैन्य, चिन्ता, ग्लानि, निर्वेद, जड़ता, स्मृति और व्याधि—ये भाव बताये हैं ॥ ४५ ॥

रौद्ररस मे हर्ष, असूया, गर्व, उत्साह, अमर्ष, चपलता, उग्रता तथा आवेग—ये [ सचारी ] भाव बताये गये हैं ॥ ४६ ॥

अमर्ष, अवबोध, वितर्क, मति, धृति, क्रोध, असूया, श्रम, मोह, आवेग, हर्ष, गर्व, मद, उग्रता—ये भाव वीररस में होते है। सन्त्रास तथा मरण भयानक रस में होते हैं ॥ ४७-४८ ॥

अपस्मार, विषाद, भय, व्याधि, मति, मद और उन्माद—इन्हें बीभत्स रस से उत्पन्न संचारी भाव जानना चाहिये ॥ ४९ ॥

आवेग, जड़ता, मोह, हर्ष विस्मय और मति-इन भावो को कवि लोग अद्भुत रस में निबद्ध करते हैं ॥ ५० ॥

प्रत्येक रस में इस प्रकार स्थित संचारी भावों को जानना चाहिये। सात्त्विक भाव तो सभी रसो में होते है ॥ ५१ ॥

### चार वृत्तियाँ—

कैशिकी, भारती, सात्वती तथा आरभटी—ये चार वृत्तियाँ होती हैं, जो रस की अवस्थिति को सूचित करती हैं ॥ ५२ ॥

### कैशिकी—

जो वृत्ति नृत्य, गीत, स्त्री, उपभोग, वेश और अङ्गों के सुन्दर वर्णन से युक्त,

माधुर्य से परिपूर्ण और छोटे छोटे समासों से समन्वित होती है, उसे कैशिकी कहते हैं ॥ ५३ ॥

शृङ्गार, हास्य और करुण रस के आधिक्य की सिद्धि के लिये विद्वानों को प्रयत्न-पूर्वक इस वृत्ति का प्रयोग करना चाहिये। जैसे— ॥ ५४ ॥

"कवि लोग चन्द्रमा ( कलंक युक्त ) के सौन्दर्य का वर्णन व्यर्थ ही करते हैं; रात का संयोग होते ही नष्टछवि वाले कमल में भी शोभा कहाँ है ?" यह विचार करके, डरी हुई मृगी के समान नेत्रों वाली नवयौवना [ नायिका ] के ऊँचे उठे मुखवाले स्तन उसके ( नायिका के ) आनन को देख रहे हैं ॥ ५५ ॥

हे सखि ! अपनी कांख के अन्तर्गत प्रतीयमान नवीन ( ताजा ) नखचिह्न को वस्त्र से छिपा लो, जो ( नखचिह्न ) कामदेव का करस्थ बाण, अनुरागरूपी श्री (शोभा) का सुन्दर नेत्र, सौभाग्य का एकमात्र स्थान, विलास की कसौटी, चतुरता की सिद्धि – पताका, मन्मथ का साक्षी और किसी लीलाकुशल [ युवक ] की धरोहर है ॥ ५६ ॥

कामिनी के जिस सुन्दर मुखकमल पर उल्लसित सुवर्णकुण्डल की उज्ज्वल कान्ति भी पर्याप्त ताप पैदा करती थी, उसी ( मुखकमल ) पर प्रचण्ड अग्नि जलने लगी ॥ ५७ ॥

आरभटी--

जो वृत्ति चित्र, युद्ध, श्रम, शस्त्रपात, माया इन्द्रजाल, उत्प्लवन, लङ्घन, आदि से युक्त ओजस्विवर्णविशिष्ट, द्रुत और कठिनता से बोधगम्य होती है, उसे आरभटी जानना चाहिये ॥ ५८ ॥

विद्वान् लोग रौद्र, भयानक और बीभत्स रस में काव्य की शोभा बढ़ाने वाली इस वृत्ति का प्रयोग इस प्रकार करते हैं—॥५९ ॥

उस समय अत्यन्त भयङ्कर युद्ध हुआ, जो शस्त्रप्रहार से विदीर्ण हाथी के मस्तकों से बहती हुई रक्तधारा से सिक्त मुक्ता की विस्तृत एवं विवृद्ध शोभा से सम्मार्जित और विशाल तथा चमकीले चौराहों से युक्त था, जो क्रोध से दौड़ते हुए धीरधुन्धर वीरों की खटखट करते अप्रमाण वाली तलवारों से समन्वित था, जिसमें खूब पकड़-धकड़ हो रही थी और जिसमें सिद्धवधुयें ( अप्सरायें ) योद्धाओं को पकड़ रही थी ( स्वर्ग भेज रही थीं ) ॥ ६० ॥

हे राजन् ! 'यह मेघों के गर्जन का शब्द नहीं है, यह तो उसकी तुरही का गम्भीर और कठोर शब्द है; ये भयङ्कर सर्पों की कान्तिवाले मेघ नहीं है, ये तो उसके हाथी हैं।' इस प्रकार नये बादलों के उमड़ने के समय तुम्हारी सेना के आगमन की आशंका से आकुल, म्लान मुखवाली, शत्रुओं की स्त्रियाँ डरती हैं और नष्ट हो जाती हैं ॥ ६१ ॥

रुण्डों ( मस्तकरहित शरीर ) से व्याप्त महासमर में यह सियार रक्त पीते हुए, मांस खाते हुए और अंतड़ियों को इधर-उधर खींचते हुए घूम रहा है ॥ ६२ ॥

सात्वती—

जिसमें हर्ष की प्रधानता होती है, अधिक सत्त्व [ गुण ] होता है, जो त्याग के बाद उदार वाणी से युक्त होती है और जो आश्चर्य एवं ऐश्वर्य से सुशोभित होती है, वह सात्वती नाम की वृत्ति मानी जाती है ॥ ६३ ॥

श्रवणसुखद शब्दों से मन को भानेवाली यह, अत्यन्त गूढ़ अर्थों से युक्त नहीं होती। यह वीर, रौद्र, अद्भुत और शान्तरस में अभिमत है, जैसे—॥ ६४ ॥

हे समुद्र ! तुम लक्ष्मी को उत्पन्न करने वाले हो, जल के आधार हो, निखिल रत्नों के गृह हो, मर्यादारत रहनेवाले तुम्ही हो। इसमें किसे विप्रतिपत्ति है ? लेकिन घर पर आये एक बड़वानल के, सदा प्यास से बलात्त उदर को भरने में भी जो तुम समर्थ नहीं हो, वह बहुत ही मध्यम अर्थात् अकीर्तिकर है ॥ ६५ ॥

क्रोध के कारण विस्तृत, उत्कट एवं कठिन पुतलियों वाली अग्नि के कणसमूह को छिटकानेवाली और दुर्निमित्त-सूचक विद्युत के समान आकारवाली, सुराभिलाषी सूर्यरूपी ( राजा की ) आँखें शोभित हो रही थीं ॥ ६६ ॥

हे राजन् ! यह बहुत आश्चर्यजनक बात है, कि सम्पूर्ण संसार को शुभ्र करने वाली भी तुम्हारी कीर्ति तुम्हारे मित्रों को रक्त ( *लाल या अनुरागयुक्त* ) कर रही है और शत्रुओं के मुख को मलिन ( धूमिल या उदास ) कर रही है ॥ ६७ ॥

इस समय मेरा मन विषयों की आसक्ति से मुक्त होकर चिरकाल के लिए निर्मल आत्मा में ही समाहित हो जाना चाहता है ॥ ६८ ॥

भारती—

प्रायः प्रधानपुरुषों वाली, सुन्दर वक्रोक्ति से युक्त और वीर, हास्य तथा अद्भुत रस में रहनेवाली यह वृत्ति भारती कहलाती है ॥ ६९ ॥

सज्जनों का जन्म, देह, मृत्यु, और वेदना आदि इनके विपरीत ( असज्जनों ) के तुल्य ही होता है लेकिन जहाँ तक चरित्र एवं विपुल लक्ष्मी ( धन ) का प्रश्न है, उसमें साहसी होना ही एकमात्र कारण है ॥ ७० ॥

जो सम्पूर्ण भुवन के शत्रुओं का नियन्त्रण करने वाले हैं और जिनकी रक्षा मर्यादा जो करती हैं, उन कृष्ण का बाल्यकालीन शान्त और गम्भीर हास आप लोगों को पवित्र करे ॥ ७१ ॥

यह अद्भुत बात है कि यह राजा निर्भय होते हुये भी युद्ध में शत्रुओं को भय देता है और उसके बदले में दिशाओं में शुभ्र यश प्राप्त करता है ॥ ७२ ॥

इन सुन्दर वृत्तियों को देखकर, महाकवियों की रचनाओं का अवलोकन करके, और

औचित्य का विचार करके कवि को सज्जन के चित्त का हरण करने वाले निर्माण करना चाहिये ॥ ७३ ॥

सज्जन लोग विरस, विरुद्ध, दुःसन्धियुक्त रसवाले, नीरस और पात्र दोषों से काव्य की प्रशंसा नहीं करते ॥ ७४ ॥

'हे मुग्धे ! अपनी माता की मृत्यु के शोक को छोड़कर मेरे साथ जवानी आनन्द मजे में मनाओ।' इत्यादि उदाहरण 'विरस' के माने जाते हैं ॥ ७५ ॥

जिस प्रबन्ध मे एक ही रस निरन्तर अत्यन्त वृद्धि को प्राप्त होता है, उसे बु [ विद्वान् ] 'विरस' कहते हैं ॥ ७६ ॥

'रति के समय नखक्षत के कारण छलकते हुये रक्त से परिप्लुत कपोल-स्थल वाले उसके [ नायिका के ] मुख को याद कर रहा हूँ।' यह प्रत्यनीक का उदाहरण है ॥ ७७ ॥

'हे धूर्त ! तुम उसी अनुचित सम्बन्धवाली ( नाजायज ) औरत के पास जाओ, जो तुम्हारे लिये जल गई, मुझसे तुम्हारा क्या काम है।' यह दुःसन्धानरस का उदाहरण है ॥ ७८ ॥

'प्रियतम बहुत दुर्जन है, वियोगसन्तप्त उस ( नायिका ) का मान एकदम म्लान हो गया और कामभाव क्षीण हो गया।' इत्यादि नीरस का उदाहरण है ॥ ७९ ॥

'यह वेश्या की कन्या मुग्धा किसी बहाने के बिना ही रतिकार्य में निपुण है; कुलस्त्री हमेशा ढीठ होती है।' यह पात्रदुष्ट का उदाहरण माना गया है ॥ ८० ॥

विद्वज्जन इन दोषों को अन्य ( श्रृङ्गारातिरिक्त ) रसों में भी वर्जित मानते हैं, जिनके सम्बन्ध से काव्य रस की परम्परा को प्राप्त ही नहीं होता ॥ ८१ ॥

इस प्रकार मेरे इस वर्णन से सम्पूर्ण रसविशेष को प्राप्त, सुन्दर पाद ( चरण ) और पदों से युक्त तथा सत् अलंकारों वाली मेरी वाणी बुद्धिमानों के लिए वनिता ( स्त्री ) के समान व्यवहार करती है।

टिप्पणी—'ललितपादपदा' और 'सदलंकृति' ये दोनों विशेषण 'वाक' और 'वनिता' दोनों में संयोज्य हैं ॥ ८२ ॥

मैंने 'श्रृङ्गारतिलक' नामक यह ग्रन्थ रचा है, जिसे कवि और कामी [ दोनों ही ] विशेषज्ञान के लिये सेवन करते हैं ॥ ८३ ॥

'श्रृङ्गारतिलक' के बिना दूसरी कौन काव्य-कथा है, कैसी दिग्धता है, कौन सा रसागम है तथा गोष्ठी की क्या शोभा है ॥ ८४ ॥

सम्पूर्ण विद्वज्जनों से वन्दित, एवं 'त्रिपुरवध' से ही उल्लास को प्राप्त उमा को 'श्रृङ्गारतिलक की रचना से रुद्र ( कवि और शंकर ) पुनः प्रसन्न कर रहे हैं ॥ ८५ ॥

श्रीमान् रुद्रभट्ट द्वारा विरचित श्रृङ्गारतिलक नामक काव्यलंकार में
तृतीय परिच्छेद समाप्त।

औचित्य का विचार करके कवि को सज्जन के चित्त का हरण करने वाले काव्य का निर्माण करना चाहिये ॥ ७३ ॥

सज्जन लोग विरस, विरुद्ध, दुःसन्धियुक्त रसवाले, नीरस और पात्र दोषों से युक्त काव्य की प्रशंसा नहीं करते ॥ ७४ ॥

'हे मुग्धे ! अपनी माता की मृत्यु के शोक को छोड़कर मेरे साथ जवानी के आनन्द मजे में मनाओ ।' इत्यादि उदाहरण 'विरस' के माने जाते हैं ॥ ७५ ॥

जिस प्रबन्ध में एक ही रस निरन्तर अत्यन्त वृद्धि को प्राप्त होता है, उसे कुछ [ विद्वान् ] 'विरस' कहते हैं ॥ ७६ ॥

'रति के समय नखक्षत के कारण छलकते हुये रक्त से परिप्लुत कपोल-स्थल वाले उसके [ नायिका के ] मुख को याद कर रहा हूँ ।' यह प्रत्यनीक का उदाहरण है ॥ ७७ ॥

'हे धूर्त ! तुम उसी अनुचित सम्बन्धवाली ( नाजायज ) औरत के पास जाओ, जो तुम्हारे लिये जल गई; मुझसे तुम्हारा क्या काम है ।' यह दुःसन्धानरस का उदाहरण है ॥ ७८ ॥

'प्रियतम बहुत दुर्जन है; वियोगसन्तप्त उस ( नायिका ) का मान एकदम म्लान हो गया और कामभाव क्षीण हो गया ।' इत्यादि नीरस का उदाहरण है ॥ ७९ ॥

'यह वेश्या की कन्या मुग्धा किसी बहाने के बिना ही रतिकार्य में निपुण है; कुलस्त्री हमेशा ढीठ होती है ।' यह पात्रदुष्ट का उदाहरण माना गया है ॥ ८० ॥

विद्वज्जन इन दोषों को अन्य ( शृङ्गारातिरिक्त ) रसों में भी वर्जित मानते हैं, जिनके सम्बन्ध से काव्य रस की परम्परा को प्राप्त ही नहीं होता ॥ ८१ ॥

इस प्रकार मेरे इस वर्णन से सम्पूर्ण रसविशेष को प्राप्त, सुन्दर पाद ( चरण ) और पदों से युक्त तथा सत् अलंकारों वाली मेरी वाणी बुद्धिमानों के लिए वनिता ( स्त्री ) के समान व्यवहार करती है ।

टिप्पणी —'ललितपादपदा' और 'सदलंकृति' ये दोनों विशेषण 'वाक' और 'वनिता' दोनों में संयोज्य हैं ॥ ८२ ॥

मैंने 'शृङ्गारतिलक' नामक यह ग्रन्थ रचा है, जिसे कवि और कामी [ दोनों ही ] विशेषज्ञान के लिये सेवन करते हैं ॥८३ ॥

'शृङ्गारतिलक' के बिना दूसरी कौन काव्य-कथा है, कैसी विग्धता है, कौन सा रसागम है तथा गोष्ठी की क्या शोभा है ॥ ८४ ॥

सम्पूर्ण विद्वज्जनों से वन्दित, एवं 'त्रिपुरवध' से ही उल्लास को प्राप्त उमा को 'शृङ्गारतिलक की रचना से रुद्र ( कवि और शंकर ) पुनः प्रसन्न कर रहे हैं ॥८५॥

श्रीमान् रुद्रभट्ट द्वारा विरचित शृङ्गारतिलक नामक काव्यलंकार में

तृतीय परिच्छेद समाप्त ।

## हिन्दी-अनुवाद

# सहृदयलीला

उत्कर्ष के सम्यक् ज्ञान से चातुर्य होता है; उससे सहृदयता आती है और सहृदयता के कारण शोभायुक्त पुरुषों के नागरिकता की सिद्धि होती है ॥ १ ॥

युवती आदि का उत्कर्ष देह में १ गुण, २. अलङ्कार, ३. जीवित और परिकर ( भृत्यवर्ग, परिजन आदि ) से [ होता है ] ॥ २ ॥

उनमें, शोभाविधायक धर्मों को गुण [ कहते हैं ] ॥ ३ ॥

रूप, वर्ण, प्रभा, राग, अभिजात्य, विलासिता, लावण्य, लक्षण, छाया, और सौभाग्य—ये गुण हैं ॥ ४ ॥

[ शरीर के ] अवयवों ( अङ्गों ) की रेखाओं की स्पष्टता को 'रूप' [ कहते हैं ] ॥ ५ ॥

गोराई आदि जो विशेष धर्म हैं वे 'वर्ण' कहलाते हैं ॥ ६ ॥

सूर्य के समान चकाचौंध कर देने वाली जो दीप्ति है वह 'प्रभा' है ॥ ७ ॥

स्वाभाविक मुस्कान, मुख की प्रसन्नता आदि और सभी की आँखों को आकृष्ट कर लेने वाला जो धर्म है वह राग कहलाता है ॥ ८ ॥

कोमलता आदि पुष्पधर्म और लालन, आलिङ्गन आदि स्पर्शविशेष, जिसका [ दूसरा ] नाम पेशलता है, उसे अभिजात्य' कहते हैं ॥ ९ ॥

जवानी से उद्भूत और कामवासना-प्रयुक्त जो अङ्गों एवं उपाङ्गों का, कटाक्ष आदि की तरह विभ्रम नामक चेष्टाविशेष है उसे 'विलासिता' कहते हैं ॥ १० ।

तरंगयुक्त तरलपदार्थ के स्वभाव से पूर्ण, नेत्रों से पीने योग्य, व्यापक, स्निग्ध एवं मधुर के समान, पीतवर्ण के उत्कर्ष के घनीभूत तत्त्व के तुल्य और पूर्णचन्द्र के सदृश आनन्द प्रदान करनेवाला तथा आकार सम्बन्धिनी मुग्धता से प्रकट होने वाला धर्म 'लावण्य' कहलाता है ॥ ११ ॥

*अङ्गों एवं उपाङ्गों की असामान्य सुन्दरता तथा प्रशस्तता का कारणीभूत औचित्यात्मक* जो स्थायी धर्म है उसे 'लक्षण' कहते हैं ॥ १२ ॥

युक्तप्रमाणता से अविशद्धाङ्गपूर्णता, अदोष से अदोष, स्पर्श-स्निग्धता से दैकल्यधर्म, वक्रनियतलोमाङ्ग सुश्लिष्ट सन्धानता से सौन्दर्य, नाहपरिणाहौचित्य से प्रमाणौचित्य,

और वक्रपचादिलेखाङ्कनायोग से लोकाप्रसिद्धविशिष्टाङ्कयोग—ये उसके ( लक्षण के ) छः भेद होते है ॥ १३ ॥

पान, वस्त्र नृत्य, बोली, चाल आदि के विषय में चतुरता से बाँकपन व्यक्त करनेवाला जो अत्यन्त सूक्ष्म हावभाव है उसे 'छाया' कहते है ॥ १४ ॥

स्फुरित होने वाली शोभा, उपभोग, सुगन्ध आदि से जाना जाने वाला, भीतर से तत्त्वयुक्त, प्रसन्न करनेवाला होने के कारण, वशीभूत करने वाला सहृदयसंवेद्य जो धर्म है उसे सौभाग्य कहते है ॥ १५ ॥

उनमे, पहले ( रूप ) में स्मर, मद और पुलक आदि भेद होते हैं। लेकिन अन्तिम ( सौभाग्य ) में मसृणध्वनि, स्पर्शरिमोन, मधुरास्वाद और सुगन्ध आदि से साथ साथ रसयुक्त होने के कारण पाँचों इन्द्रियों को सुख मिलता है ॥ १६ ॥

श्री राजानकरुय्यक के द्वारा विरचित सहृदयलीला में गुणोल्लेखनामक प्रथम [ भाग ] समाप्त हुआ

रत्नय, हेममय अंशुकमय, माल्यमय, मण्डनद्रव्यमय, योजनमय, और प्रकीर्णमय— ये सात ही अलंकार माने जाते है ॥ १ ॥

इनमें—वज्र, मुक्ता, पद्मराग, मरकत, इन्द्रनील, वैडूर्य, पुष्पराग, कर्केतन, पुलक, रुधिराक्ष, भीष्म, स्फटिक, और प्रवाल ये तेरह रत्न हैं ॥ २ ॥

हेम (सुवर्ण) नौ प्रकार का होता है—१ जाम्बूनद, २. शातकौम्भ, ३. हाटक, ४. वैणव, ५. शृङ्गी, ६. शुक्तिज, ७. जातरूप, ८. रसविद्ध और ९. आकरोद्गत ॥ ३ ॥

रत्नमय और हेममय अलंकार आवेध्य, निबन्धनीय, प्रक्षेप्य और आरोप्य के भेद से चार प्रकार के होते है ॥ ४ ॥

उनमें—ताडी, कुण्डल, श्रवणवालिका ( कान की बाली ) आदि आवेध्य है; अंगद श्रोणीसूत्र, मूर्धमणि, शिखाहडिका आदि निबन्धनीय हैं; ऊर्मिका कटक और मञ्जीर के समान अलंकार प्रक्षेप्य हैं; प्रालम्बमालिका, हार और नक्षत्रमाला आदि अलकार आरोप्य है ॥ ५ ॥

अंशुकमय अलंकार चार प्रकार के होते है जो कमसे त्वचा, फल, कीडे और रोम से उत्पन्न होने के कारण १–क्षौम, २–कार्पास ( सूती ) ३–कौशेय ( रेशमी ) और ४–राङ्कव ( ऊनी ) आदि ॥ ६ ॥

पुनः [ *ये अंशुकमय अलंकार* ] *निबन्धनीय, प्रक्षेप्य, और आरोप्य* के भेद से तीन प्रकार के होते हैं ॥ ७ ॥

उनमें—शिरःशाटक और अधोवस्त्र आदि निबन्धनीय है; कञ्चुक ( चोली ) आदि प्रक्षेप्य हैं और उत्तरीय ( चद्दर ) आदि आरोप्य हैं ॥ ८ ॥

रंग और कटाव के वैभिन्न्य से ये सभी अनेक प्रकार के होते है ॥ ९ ॥

माल्यमय मलंकार ग्रथित और अग्रथित के भेद से दो प्रकार के होते हुए भी आठ प्रकार के होते हैं ॥ १० ॥

वेष्टित, २ वितत, ३. संघाट्य, ४. ग्रन्थियुक्त ५. अवलम्ब, ६. मुक्तक, ७. मञ्जरी, और ८. स्तबक के भेद से ॥ ११ ॥

उनमें—ऊपर किये गये माल्य को वेष्टित', पार्श्वभाग से फैलाये गये को 'वितत', बहुत से फूलों के समूह से बनाये गये को संघाट्य, बीचबीच में विषम माल्य को ग्रन्थियुक्त, स्पष्टोम्भित को अवलम्ब, केवल [ पुष्प को ] मुक्तक, अनेक फूलों से युक्त लता को मञ्जरी और फूलों के गुच्छे को स्तबक [ कहते हैं ] ॥ १२ ॥

इसके आवेध्य, [ निबन्धनीय, प्रक्षेप्य, आरोप्य ] आदि चार भेद भी होते हैं ॥ १३ ॥

कस्तूरी, कुङ्कुम, चन्दन, कपूर, अगुरु, कुलक, दन्तसम, पटवास, सहकार, तैल, ताम्बूल, अलक्तक ( आलता ), अञ्जन, गोरोचन आदि से सम्पन्न मण्डनद्रव्यमय अलङ्कार होते हैं ॥ १४ ॥

भ्रूघटना, केशरचना, धम्मिल्ल ( वेणी ) बाँधना आदि योजनामय अलङ्कार होते हैं ॥ १५ ॥

प्रकीर्णमय अलङ्कार दो प्रकार के होते हैं ॥ १६ ॥

जन्य और निवेश्य के भेद से ॥ १७ ॥

श्रमजल ( पसीना ) और मधुमद आदि जन्य [ प्रकीर्णमय अलङ्कार ] हैं। दूर्वा, अशोक, पल्लव, यवाङ्कुर, चाँदी, त्रपु ( शीशा ), शङ्ख, ताडपत्र, दन्तपत्रिका, मृणाल-वलय, करक्रीडनक आदि निवेश्य [ प्रकीर्णमय अलङ्कार ] हैं ॥ १८ ॥

इन सबके समवाय ( मेल ) को वेष कहते हैं ॥ १९ ॥

और वह देश, काल, प्रकृति और अवस्था की समानता से इसके कटाव से उचित स्थान पर रखने से उत्तम भाग प्राप्त करने के कारण रमणीयता की वृद्धि करता है ॥ २० ॥

॥ सहृदयलीला में अलङ्कार नामक द्वितीय [ भाग ] समाप्त ॥

शोभा के द्वारा अनुप्राणित करने वाले को जीवित कहते हैं, जिसका नाम यौवन है ॥ १ ॥

बचपन के बाद अंगों में वृद्धि, सुन्दरता और विभक्तता लानेवाला, विकसित अनार के समान, काम के निवास का स्थान जो अवस्था का भेद है उसे यौवन कहते हैं ॥ २ ॥

वयः सन्धि को उसका आरम्भ [ कहते हैं ] ॥ ३ ॥

और प्रौढ़ता की अवस्था को मध्य [ कहते हैं ] ॥ ४ ॥

# Notes.

## I. Notes on Rudrata.

1. This stanza is quoted by *Hemacandra*, Alamkaracudamani fol. 17a (MS. Kielhorn, Report on the Search for Sanskrit MSS. Bombay 1881 p. 102 No. 265 (A); or fol. 38a MS. Gough, Papers relating to the Collection etc. Calcutta 1878 p. 89 No. 398 (B) and by *Vagbhata*, Alamkaratilaka fol. 23b MS. Kielhorn l. c. p. 71 No. 300). H.'s MSS. read 1. 2 [illegible] 1. 3 [illegible] 1. 4 °रसात्मकः. Vagbhata's readings I have not noted. Compare the stanza सर्वांश दयितानने *Kavyaprakasa* p. 193, which is also quoted by *Hemacandra* l. c. fol. 17a; *Vagbhata* l. c. fol. 23b; *Balakrisna*, Alamkarasara fol. 32b (MS., Lists of Sanskrit MSS. collected for the Government of Bombay in 1879—80 and 1881—82 p. 9 No. 27); *Jayaratha*, Alamkaravimarsini fol. 81a (MS. Buhler, Detailed Report App. I p. XV No. 230) and Alamkarodaharanam fol. 12a (MS. Buhler l. c. No. 240); *Kesava*, Alamkarasekhara fol. 35b (MS Buhler l. c. No. 235) — 2. चतुरस्र=correct. — 3. Edited and translated by *Aufrecht*, ZDMG. 25, 240. The last verse is quoted inaccurately by Ujjvaladatta on the Unadisutras 3, 47. — 6. Quoted by *Vagbhata*, Alamkaratilaka fol. 21a, who also reads [illegible], cfr. Agnipurana 338, 9. Edited and translated by *Aufrecht*, ZDMG. 25, 210. Ind. Spruche III², 5465. cfr. *Uhle* on Vetalapancavimsatika p. 5 st. 9 p. 93. — 9, cfr. *Regnaud*, La Rhetorique Sanskrite Paris 1884 p. 301 with notes. Add: Rasagangadhara p. 50 f. At p. 51 Nagesabhatta quotes our stanza. Candraloka 6, 5 ff, Vagbhatalamkara (ed. Anundoram Borooah) 5, 3. Prataparudriya (ed. Madras 1868) 4, 3.

प्रथम ( वयः सन्धि ) मे वेणीरचना, अलकमण्डन, नीविबन्धन, दन्तपरिकर्म, परिष्कार, दर्पण देखना, फूल लगाना, माल्योम्भन ( माला गूँथना ), जलक्रीडा, द्यूतक्रीडा, अश्लील और छेक ( विदग्धतापूर्ण ) बोली में बोलना, बिना कारण लज्जा आदि अनुभाव, शृंगारशिक्षा आदि बार बार चेष्टायें होती हैं ॥ ५ ॥

अन्य ( प्रौढ़िकाल ) मे शृङ्गारानुभाव का क्रम ही श्रेयस्कर है ॥ ६ ॥

॥ सहृदयलीला में 'जीवित' नाम का तृतीय [ भाग ] समाप्त ॥

आरादुपकारक होने के कारण शोभा को व्यक्त करने वाले को परिकर कहते हैं ॥ १ ॥

उसके चेतन और अचेतन, स्थाणु और चल में प्रत्येक के श्लिष्ट और सश्लिष्ट के रूप से आठ भेद होते हैं ॥ २ ॥

उत्सङ्ग में स्थित पति, घोड़ा, परिवार, खिड़की, वितान, नाव छत्र आदि दर्शन कहलाते हैं ॥ ३ ॥

वे व्यस्त और समस्त के भेद से दो प्रकार के होते हैं ॥ ४ ॥

इस प्रकार शोभा के समुत्पादक, समुद्दीपक, अनुप्राणक और व्यञ्जक को क्रम से गुण, अलंकार, जीवित और परिकर करते हैं ॥ ५ ॥

इस प्रकार इनके परस्पर उपकार होने के कारण इनका परस्परानुग्राहकत्व सिद्ध है ॥ ६ ॥

सहृदयलीला में परिकरणात्मक चतुर्थ [ भाग ] समाप्त ॥

सहृदयों को चमत्कृत करनेवाली यह सहृदयलीला समाप्त हुई । यह श्री विद्वद्वर राजानक तिलक के पुत्र श्रीमान् , आलंकारिक समाज में अग्रगण्य, श्रीराजानकरुय्यक की कृति है, जिनका दूसरा नाम राजानकरुचक है और जो अलंकारसर्वस्व के रचयिता है ।

# Notes.

## I. Notes on Rudrata.

1. This stanza is quoted by *Hemacandra*, Alamkaracudamani fol. 17a (MS. Kielhorn, Report on the Search for Sanskrit MSS. Bombay 1881 p. 102 No. 265 (A); or fol. 38a MS. Gough, Papers relating to the Collection etc. Calcutta 1878 p. 99 No. 398 (B) and by *Vagbhata*, Alamkaratilaka fol 23b MS. Kielhorn l. c. p. 71 No. 300). H.'s MSS. read l 2 °स्फर्पा च l. 3 °विमर्दे च l. 4 °रसात्मकः. Vagbhata's readings I have not noted. Compare the stanza समाहा कवितानने *Kavyaprakasa* p. 196, which is also quoted by *Hemacandra* l. c. fol. 17a; *Vagbhata* l. c. fol. 23b; *Balakrisna*, Alamkarasara fol. 32b (MS., Lists of Sanskrit MSS. collected for the Government of Bombay in 1879—80 and 1881—82 p. 9 No. 23); *Jayaratha*, Alamkaravimarsini fol. 81a (MS. Buhler, Detailed Report App I p. XV No. 230) and Alamkarodaharanam fol. 12a (MS. Buhler l. c. No. 240); *Kesava*, Alamkarasekhara fol. 35b (MS Buhler l. c. No. 235) — 2. चतुरश=correct. — 3. Edited and translated by *Aufrecht*. ZDMG. 25, 240. The last verse is quoted inaccurately by Ujjvaladatta on the Unadisutras 3, 47. — 6. Quoted by *Vagbhata*, Alamkaratilaka fol. 21a, who also reads लक्ष्मीरिव स्तुते, cfr. Agnipurana 338, 9. Edited and translated by *Aufrecht*, ZDMG. 25, 240. Ind. Spruche III², 6465. cfr. *Uhle* on Vetalapancavimsatika p. 5 st. 3 p. 93. — 9, cfr. *Regnaud*, La Rhetorique Sanskrite Paris 1884 p. 301 with notes. Add: Rasagangadhara p. 50 f. At p. 51 Nagesabhatta quotes our stanza. Candraloka 6, 5 ff, Vagbhatalamkara (ed. Anundoram Borooah) 5, 3. Prataparudriya (ed. Madras 1868) 4, 3.

Sarasvatikanthabharana 5, 165. — 10 *Regnaud* l. c. p. 319 ff. Rasagangadhara p. 53 f. Sarasvatik. 5, 14. Pratapar. 4, 4. — 11—14. *Regnaud* l. c. p. 327 ff. Rasagangadhara p. 54 ff. Sarasvatik. 5, 16 ff. Pratapar. 4, 8. — 15. *Regnaud* l. c. p. 347 ff. Sarasvatik. 5, 15. Pratapar. 4, 7. — 19 Bharatiyanatyasastra 20,1 ff. Dasarupa 2,44ff. Sarasvatik. 2, 34 ff. Pratapar. 2, 12 ff. Sahityadarpana 410 ff. Agnipurana 339, 5 — 21. 22. *Regnaud* l. c. p. 301 ff. Vagbhatalamkara 5, 4 f. Sarasvatik. 5, 10 ff. p. 310 ff. Candraloka 6, 5. Rasagangadhara p. 58, 6 ff. Pratapar. 4, 85, where 22, 1 is quoted. — 27. Vagbhatal. 5, 6. Sahityad. 64. Dasar. 2, 1. 2. Pratap. 1, 22. — 28. Vagbhatal. 5, 7. Sarasvatik. 5, 110. Pratapar. 1, 32. Agnipurana 338. 38. cfr. Bharatiyan. 34, 4 Dasar. 2. 2. Sahityad. 65. Pratapar. 1, 24 Agnip. 338, 37. 38. — 30. Quoted: *Vagbhata*, Alamkaratilaka fol. 24a. Sahityad. p. 34,46. Sarngadharapaddhati ZDMG. 27, 80. Translated by *Bohtlingk*, Indische Spruche I², 800, — 32. Quoted: Alamkaratilaka fol. 24a — 35. Quoted: Alamkaratilaka fol. 23b, Sarngadharapaddhati ZDMG. 27, 80. cfr. Amaru v. 3 (Ind. Spruche I², 1938). मोहनमन्दिर=केलिनिकेतन (Amaru) or 'रवालय below 1, 137. cfr. मोहनगृह below 1, 138. — 39 — 41 Bharatiyan. 34. 105 f. (vita). 108 (vidusaka). Dasar. 2, 7 f. Sahityad. 76 ff. Pratapar. 1, 38, Agnip. 338, 39. 40. — 46. Bharatiyan. 34. 7, Sarasvatik. 5, 112 f. Vagbhatal. 5, 10. Dasar. 2, 14. Sahityad. 96. Agnip. 338, 41. — 47. Sarasvatik. 5, 111. Dasar. 2, 14. Sahityad. 98. Pratapar. 1, 49. — 48. Dasar. 2. 15. Sahityad. 99. Pratapar. 1, 49. — 53. Quoted: Alamkaratilaka fol. 24b. — 54. विकम्पैर्* means, I think, "with whims (freaks) by which children (young persons) are frightened". Stanza 55 gives an example of it. — 58. Dasar. 2, 15. Sahityad. 100. Pratapar. 1, 49. — 62. Quoted: Sahityad. p. 41 (1. 4: °वैयात्या:), translated by *Bohtlingk*, Ind. Spruche I², 1632. — 65. Dasar. 2, 16. Sahityad. 102. 103. — 68: Quoted: Pancatantra 4. 9 (ed. Kosegarten) Sahityad. p. 43. Sarngadharap. ZDMG. 27, 81. translated by *Bohtlingk*, Ind. Spruche III². 7028, where the various readings are given. — 69. Dasar. 2, 17 Sahityad. 101. Pratapar. 1, 49. — 71. Quoted: Vetalapancavimsatika (ed. Uhle) p. 14, 20 ff., corrected

and translated by *Aufrecht*, ZDMG. 36. 376, who also compares Sisupalavadha 10, 76, — 72. Quoted : Sahityad. p. 42 (l. 1 सनिशङ्कं भातं l. 3 °तारसानसमये l. 4 तथैव). — 73. Quoted : Sahityad. p. 42 (l. 2 °सेनहोत्सव° l. 3 °विलोकितेस्). — 75. Quoted : Sarngadharap. l. c. p. 80 and by Ananta in the Commentary on the Rasamanjari fol. 19a (MS. Bhandarkar Report 1882/83 No. 215, (v. 1 कन्यास्ता: v. 3 °त्वत्तुके v. 4 किं नु सुरतं स्वल्पापि मे न स्मृतिः). *Aufrecht* (ZDMG. 27, p. 80 remarks that this stanza is an imitation of Amaruka's stanza धन्यासि या कथयसि. Why Aufrecht ascribes this stanza to Amaru, I do not know. cfr. *Bohtlingk*, Ind. Spruche II², 3060 with the note. I have found it quoted also in the Alamkararatnakara fol.31a (MS. Buhler, Det. Report No. 227). Aufrecht probably had in view the stanza कान्ते तल्पमुपागते which is quoted Dasar. p. 80. Alamkaracudamani fol. 14b. Sarasvatik. p. 266. Vetalap. p. 49 and in the Sarngadharap. is attributed to Amaruka. — 76. Sahityad. 104. — 78. Quoted : Alamkaracudamani fol. 43b (fol. 100a MS. B) l. 3 °शंकमिह° l. 4 मानिन्या.). — 79. Dasar. 2. 18. Sahityad. 105 f. — 81. Edited and translated from the Sarngadharap. by *Aufrecht*, ZDMG. 27, 81 (l. 2 वदेति निवर्त सवारुं संवयं च). — 83. Dasarupa 2, 18. Sahityad. 107. — 86. Dasar. 2, 14. Sahityad. 97. The proper place of this st. would be before st. 47. — 87. Dasar. 2. 19. Sahityad. 108. — 89. निरामय, which is given by the best MSS., must be taken in the sense of निराम्य; मनोरमस्वर ' the voice of her lover". As to मनोरम cfr. below 2, 80. — 90: निरामय = अन्तःपुर — 95 Quoted : Sarngadharap. l. c. 27, 81. — 114. Edited and translated from the Sarngadharap. by *Aufrecht* l. c. 27, 80. — 120 ff. Dasar. 2, 20 f. Sahityad. 111. Vagbhatal. 5, 14 f. Sarasvatik. 5, 113 f. — 121 क्ष. बतास्तया युक्तया "because it is very fit for them". — 127. Quoted : Alamkaratilaka fol 24b; Alamkaracudamani fol. 44a (l. 1 Ac. : °लिंगित° l. 2 °सीत्कृतनमर्दाते नु नु° v. 3 घातें कैरवा°. — 131 f. Dasar. 2, 22. Sahityad. 112. Sarasvatik. 5, 114. Pratapar. 1. 39. — 133. Dasar. 2, 22. Sahityad. 113, Sarasvatik. 5, 119. Pratapar. 1, 40. — 134. Quoted : Alamkaratlaka fol. 24b. — 135. Dasar. 2. 23. Sahityad. 121. Sarasvatik. 5, 121. Pratapar. 1, 42. In all these works this

heroine is called विरहोत्कण्ठिता.—136. Quoted : Alamkaratilaka fol. 25a. Sahityad. p. 49. 74. (1. 1 ममोद्वेजिता: 1 2 यन्नागतो 1. 3 विस्मयः.) Translated by *Bohtlingk*, Ind. Spr. I[2], 1718.—137. Dasar. 2, 23. Sahityad. 120. Sarasvatik. 5, 118. Pratapar. 1, 41.—139. Dasar. 2, 24. Sahityad 117. Sarasvatik 5, 116. Pratapar. 1, 45. In all these works the name of this kind of heroines is कलहान्तरिता.—141. Dasar. 2, 25. Sahityad. 118 Sarasvatik. 5, 117. Pratapar. 1, 43.—142. Quoted : Alamkaratilaka fol. 25a.—Alamkaracudamani fol. 44a.—143. Dacar. 2, 24 Sahityad. 114, Sarasvatik. 5, 115. Pratapar. 1, 44.—145. Dasar. 2, 25. Sahityad. 115. Sarasvatik 5, 120. Pratapar. 1, 47.—147. गर्जित is, I think, the correct reading. It is also intimated in A. In none of the passages quoted by Bohtlingk nor below 3,61 the gender of गर्जि is distinguishable.—147. Dasar. 2, 25. Sahityad. 119. Sarasvatik. 5, 120. Pratapar. 1, 46.—151 ff. Sahityad. 116.—155. Sahitya l. 122.—157. This stanza is an imitation of Amaru st. 53. Hence the interpolation in D.—159. शबलित="mixed with", "sticking to."—165. तोरद="an ascetic".

---

1. Sarasvatik. 5, 46. p. 310, 11. ff. Sahityad. 213. Agnipurana 341, 5—Kavyaprakasa p. 53, 11. Rasatarangini p. 59, 11 f. Rasagangadhara p. 60, 4 ff. divide the *vipralambha* into five kinds : *abhilasa*, *viraha* (Rasat. instead : *gurunirdesa*) *irsya*, *pravasa* (Rasat. *desantaragamana*), *sapa*. The Dasarupa 4, 53 divides it into two kinds only : *mana* and *pravasa*. Hence the assertion of Jagannatha that the old ones (*prancah*) state five kinds is wrong. cfr. *Regnaud* l. c. p. 303 ff.—2. Sahityad. 214.—4. cfr. Kavyadarsa 2, 41.—6 ff. Dasar. 4, 48 ff. Sahityad. 214. Commentary on Hāla st. 185 (minor edition, from the Kamasastra). cfr. Bharatiyan. 6, p. 5, 19f. : वैशिकशास्त्रकारैश्च (thus Puna MSS.) दशावस्थोऽभिहितः (scil. शृङ्गारः).—Sarasvatik. 5, 98 ff. and Pratapar. 4, 73 (कामशास्त्रानुसारतः। . केचित्तु दशावस्था इति कथयन्ति) distinguish 12 *avasthas*. Kumarasvamin in his commentary on the last passage has the following quotation: ॥ अय

प्रोक्ता भावप्रकाशे ॥ दशाथ मन्मथावस्था भवेद्द्वादशापि वा । इच्छोत्कण्ठाभिलाषश्च चिन्ता स्मृतिगुणस्तुती । उद्वेगोऽथ प्रलापः स्यादुन्मादो व्याधिरेव च । जाड्यं मरणमित्याद्ये द्वे कैश्चिद्वर्जिते बुधैरिति ॥ अन्ये तु ॥ दृङ्मनःसङ्कल्पा जागरः कृशता रतिः । ह्रीत्यागोन्मादमूर्छान्ता इत्यनङ्गदशा दशेत्याहुः ॥ cfr. also *Hall*, Preface to the Dasarupa p. 34 note.—12. Quoted: Sarngadharap. l. c. p. 81. — 14. Compare *Uhle* on Vetalap p. 190 — 28 f. Sahityad. 215. — *38.* रात्रिचार="taking place by night". — *50* Quoted : Sarngadharp. *l. c. p 81.—62 ff.* Dasar. *4, 56 ff.* Sahityad. 220. — 69. स्वसंज्ञाकृता = "called ( आकृता ) by name". — 79. अमुष्यां is the Accus. sing. femin. of a pronoun अमुष्य, which has its origin in the Genit, sing. mascul. of अदस्, appearing as the former part of compounds like अमुष्यपुत्र, अमुष्यकुल. — 102 Dasar. 2 27. Sahityad. 157. Pratapar. 1, 48. — 103. Sahityad. 158, copied from Rudrata. — 105. कदम्ब n. = "flower of the Nauclea Cadamba". — 107. Quoted : Sarngadharp. l. c p. 80 — 109. कलित° "full moon", cfr, Sisup. 1, 20

1 ff. *Regnaud* l. c. p. 306 ff. Vagbhatal. 5, 20 ff. Candral, 6, 6 ff. — 3 Quoted : Alamkaracudamani fol. 10b ( MS. A; fol 21b MS B ) — 26 पत्रिक means, I think, "vulture". — cfr. Candakausikam p. 71, 4 ff. ZDMG 36, 366 f. — 35 — 50 are quoted in the Pratapar. *4, 100 101* in a somewhat different order and with various readings. — 52 ff. See note on 1, 19. — 60. चतुष्कार्चित= "adorned with ornaments of pearls". — 62. Quoted : Sarngadharap. l. c. p. 80.

## II. Notes on Ruyyaka.

*1, 7.* काचकाञ्च perhaps means "a string of glass-beads". — ·, 2. Instead of पुष्यराग all lexicographers and editors write पुष्पराग and accordingly पुष्पराज. That this is wrong is proved 1 ) by the Sarada MS. which distinctly writes ष्य. and not ष्प. In the *Sarada*

alphabet it is impossible to confound these ligatures ; 2) by Raghu vamsa 18, 31 where alone पुष्पराग suits to the connexion; cfr. पौष्पा, पुष्यम् अपुष्यन् पुष्यः ; 3) by the modern languages; Hindi पुखराज, Sindhi पुखिराजु Gujarati पुखराज, पोखराज, which point to पुष्पराग from which alone they are derivable. cfr. Maithili पुख, पुख=Pusya. Hence the Prakritic form पुप्फराअ Mricchakatika p. 70. 25 is not correct. The MSS. have पुस्म (A) पुम्म (B) पुस्स (C) पुप्प (D) and the correct form is पुस्सराअ or पूसराअ. cfr. Vararuci 3, 58, Hemacandra 1, 43, Hindi, Bihari पूस. But Panjabi पोह, Sindhi पोहु Gujarati पोष are to be referred to Skt. पौष — रविराक्ष also Agnipurana 245, 4. — From this passage it is evident that भीष्म is not simply = "Edelstein" (Bohtlingk, Worterbuch) but "a certain kind of jewel", which I am unable to determine. It is not mentioned by *Garbe* (Die indischen Mineralien. Leipzig 1882) nor in the Agnipurana Chapter 245. — 5 इन्द्रिका is not found elsewhere. — 14. समपटवास = "perfumed powder composed of several ingredients, cfr. Petersburg Dict, s. v. समगन्धक.

